राजकमल

# अंग्रेज़ी-हिन्दी पर्यायवाची कोश

सम्पादक

बदरीनाथ कपूर

एम० ए०, पी-एच० डी०



राजकमल प्रकाशन

*अंग्रेजी-हिन्दी*

# पर्यायवाची कोश

**Abandon. Desert. Forsake. Quit. Relinquish.**

abandon पूर्णतया या सदा के लिए छोड़ देना त्याग देना।

desert उत्तरदायित्व कर्तव्य आदि से बचने के लिए दूर होना या भागना छोड़ भागना।

forsake किसी प्रिय व्यक्ति या चीज से सम्बन्ध विच्छेद करना परित्याग करना।

quit स्थान या निवास छोड़कर चल देना या हट जाना स्थान छोड़ना खाली करना।

relinquish आवश्यकता या विवशता के कारण कोई इष्ट या प्रिय चीज छोड़ देना उत्सर्ग करना।

**Abase** *see* **Degrade**

**Abdicate. Abnegate. Renounce Resign.**

abdicate (राजा का) औपचारिक रूप से तथा नियमानुसार राजगद्दी से हटना गद्दी छोड़ना।

abnegate अधिकार, इच्छा आदि छोड़ देना या उससे इन्कार कर जाना।

renounce उदासीन होकर घर सम्बन्ध आदि छोड़ देना संन्यास लेना।

resign जान-बूझकर तथा औपचारिक रूप से सूचना देकर पद-त्याग करना इस्तीफ़ा देना।

**Abduction. Kidnapping.**

abduction किसी लड़की को जबरदस्ती अथवा उसकी मर्जी से उसका विवाह कराने या उसे दूषित करने के उद्देश्य से भगा ले जाना अपहरण।

kidnapping बलात् या धोखे से किसी को भगा ले जाना और उसे उसकी इच्छा के विरुद्ध रोके या अपने कब्जे में रखे रखना हरण

**Abhore** *see* **Hate**

**Abject** *see* **Base.**

**Able. Capable. Competent. Qualified**

able जिसमें कोई काम करने की योग्यता या शक्ति हो योग्य।

capable जो कामकुशल उद्योगी तथा बहुमुखी हो समर्थ।

competent किसी विशिष्ट काम का सम्पादन अच्छी तरह कर सकने वाला सक्षम।

qualified जिसने विशेष स्तर तक शिक्षा या प्रशिक्षण प्राप्त किया हो योग्यता प्राप्त अर्हता प्राप्त।

[Ability योग्यता Capability समर्थता Competence सक्षमता Qualification अर्हता]

**Abnegate** *see* **Abdicate**

**Abnormal** *see* **Irregular**

**Abolish. Abrogate Cancel. Annul. Repeal. Revoke.**

abolish प्रथा स्थिति संस्था आदि का सदा के लिए अन्त करना उन्मूलन करना।

abrogate शासक या शासन-निकाय द्वारा रद्द किया जाना निराकरण करना।

cancel (समझौते ठहराव लेख आदि के सम्बन्ध में) रद्द करना निरसन करना।

annul (सामान्य रूप से प्रयुक्त) रद्द करना।

repeal संसद या विधानमण्डल द्वारा पहले के बने हुए किसी क़ानून या उसकी धारा का रद्द किया जाना निरसन करना।

revoke किसी को दिया हुआ विशेषाधिकार वापस लेना या रद्द करना प्रतिसंहरण करना।

[Abolition उन्मूलन Abrogation निराकरण Cancellation निरसन। Abolished उन्मूलित Abrogated निराकृत Cancelled रद्द Repealed निरस्त Revoked प्रतिसंहृत।]

**Aboriginal** *see* **Native**

**Abortion. Miscarriage**

abortion चार महीने के भीतर गर्भ के गिरने विशेषतः जान-बूझकर कृत्रिम उपायों से गिरा दिए जाने की अवस्था क्रिया या भाव गर्भपात।

miscarriage चार महीने से अधिक के गर्भ का गिरना; गर्भस्राव ।

**About Around. Round.**

about चारों ओर विशेषत किसी बिन्दु या केन्द्र के चारों ओर ।

around चारों ओर, विशेषत मण्डलाकार मार्ग में अथवा प्रत्येक दिशा में ।

round चारों ओर; विशेषत परिक्रमा लगाते हुए अथवा पूरे वृत्त में ।

**Abridgement Abstract. Brief Digest. Summary Synopsis**

abridgement पुस्तक लेख आदि का ऐसा संक्षिप्त रूप जिसमें से उसके कम महत्वपूर्ण अंश निकाल दिए गए हों संक्षेप ।

abstract प्रबन्ध पुस्तक आदि का ऐसा संक्षिप्त रूप जिसमें उसके आवश्यक तथ्यों का उल्लेख हो सार ।

brief किसी विचाराधीन विषय के मुख्य तथ्यों के सम्बन्ध में दिया जाने वाला वक्तव्य खुलासा ।

digest संक्षिप्त परन्तु अपेक्षाकृत अधिक व्यापक तथा क्रमबद्ध वक्तव्य सार-संग्रह ।

summary आवृत्ति करने के लिए होने वाला पुनर्कथन सारांश ।

synopsis ऐसा संक्षिप्त कथानक जिसमें किसी पुस्तक आदि की पूरी विषय-वस्तु का ज्ञान हो जाय कथा-सार ।

**Abrogate** *see* **Abolish.**

**Abrupt** *see* **Sudden.**

**Absentminded. Distraught. Distrait. Inattentive**

absentminded जिसका मन प्रस्तुत विषय या बात से हटकर इधर-उधर भटक रहा हो खोया-खोया ।

distraught दुःख शोक आदि के कारण जिसका मन उद्विग्न हो उन्मन ।

distrait जिसका ध्यान किसी चीज में न लगता हो अस्थिर-चित्त ।

inattentive अनुशासन आदि के अभाव के कारण जो सावधानी न बरतता हो अनवधान ।

**Absolve** *see* **Pardon.**

**Absorbed. Abstracted.**

absorbed जिसका ध्यान किसी एक या विशेष बात में पूर्ण रूप से लगा हो लीन मग्न ।

abstracted जिसका मन किसी वर्तमान बात से हटकर किसी पुरानी बात में खोया या लगा हुआ हो अन्यमनस्क।

**Abstract** *see* **Abridgement.**

**Abstracted** *see* **Absorbed.**

**Abstain** *see* **Refrain.**

**Abuse. Misuse.**

abuse (किसी चीज का) उद्दिष्ट रीति या रूप से भिन्न रीति या रूप से प्रयोग करना कुप्रयोग करना।

misuse (किसी चीज को) अनुचित काम में लाना या (उसका) गलत प्रयोग करना दुरुपयोग करना।

**Absurd. Foolish. Ludicrous. Preposterous. Ridiculous. Silly**

absurd तर्कहीन अतर्कपूर्ण तथा हास्यास्पद बेतुका।

foolish औरों की बुद्धि से जो बुद्धिमत्तापूर्ण या विवेकपूर्ण न हो मूर्खतापूर्ण।

ludicrous अप्रासंगिक तथा त्रुटिपूर्ण होने के कारण हास्यास्पद भद्दा।

preposterous जिसके भद्दपन पर सब लोग मुक्तेशाम हँसते हों ओछा।

ridiculous अयुक्ति तथा मूर्खतापूर्ण हास्यास्पद।

silly नासमझी भरा।

**Abundant** *see* **Plentiful.**

**Accede** *see* **Constant.**

**Accept** *see* **Receive.**

**Accident. Casualty Mishap.**

accident ऐसी आकस्मिक घटना जिसमें थोड़ी या अधिक चोट लगती हो या नुकसान होता हो दुर्घटना।

casualty ऐसी घटना जिसमें किसी व्यक्ति की मृत्यु होती हो अथवा उसे बहुत बड़ी चोट लगती हो अनिष्टपात।

mishap। छोटी-मोटी दुर्घटना विपत्ति।

**Accidental. Casual. Fortuitous.**

accidental बीच में यों ही आप-से आप हो जाने वाला आकस्मिक।

casual अप्रत्याशित और अकल्पित रूप से होने वाला विशेषतः जिससे कोई अड़चन या बाधा खड़ी होती हो आकस्मिक।

fortuitous इस प्रकार संयोग से हो जाने वाला कि जिसका कोई कारण न दिखायी देता हो एकाएकी ।

**Acclaim** *see* **Praise**

**Accommodate** *see* **(i) Adapt, (ii) Contain.**

**Accompany Attend. Chaperon. Convoy Escort.**

accompany किसी का साथ देना अथवा उसके साथ-साथ चलना ।

attend सेवा के लिए किसी के साथ रहना या चलना ।

chaperon कन्या या स्त्री के साथ उसके अभिभावक के रूप में साथ जाना ।

convoy (जल में) रक्षार्थ किसी के साथ जाना ।

escort (आकाश या स्थल में) रक्षार्थ किसी के साथ जाना ।

**Accomplice** *see* **Associate**

**Accomplish** *see* **Do.**

**Accord** *see* **Agreement.**

**Accountable** *see* **Responsible.**

**Accredit** *see* **Authorize**

**Accurate** *see* **Correct.**

**Accuse Arraign. Charge. Impeach Indict.**

accuse किसी पर व्यक्तिगत दोषारोप करना ।

arraign अभियुक्त को न्यायालय में बुलाकर उस पर लगाये हुए आरोप उसे सुनाना ।

charge नियमित और विधिक रूप से किसी पर लगाए हुए आरोप उसे बताना या सुनाना ।

impeach किसी सार्वजनिक कार्यकर्ता पर कदाचार सम्बन्धी आरोप लगाना ।

indict साक्ष्य के आधार पर ज्यूरी का आरोप लगाना ।

**Accustomed** *see* **Usual.**

**Achieve** *see* **(i) Gain (ii) Do**

**Acid** *see* **Sour**

**Acknowledge Admit. Avow Confess Own.**

acknowledge यह कहना या मान लेना कि अमुक विषय की जानकारी हमें है अथवा प्राप्त हो गई है ।

admit ऐसी बात मान लेना जो छिपाई गयी हो या छिपी रह सकती हो।

avow खुलेआम स्वीकार कर लेना।

confess : औपचारिक रूप से अपराध या दोष स्वीकार कर लेना इक़बाल करना।

own : अपने ऊपर कोई बात ओढ़ लेना या ले लेना।

**Acme** *see* **Summit.**

**Acquire** *see* **Get.**

**Acquisitive** *see* **Greedy**

**Acquit** *see* **Behave**

**Act. Action. Deed.**

act, action और deed तीनों के लिए हिन्दी में 'कार्य' का प्रयोग होता है। action में कार्य की प्रक्रिया की विवक्षा मुख्य है जबकि act और deed में कार्य के फल की विवक्षा प्रधान है। act की अपेक्षा deed में महत्त्व तथा पुष्टता का भाव अधिक प्रबल है। इनके लिए अलग अलग जो शब्द उपयुक्त प्रतीत होते हैं वे हैं—

act क्रिया कार्य।

action कार्यवाही।

deed करनी।

**Act. Behave. Function. Operate React. Work.**

act करना विशेषतः क्रिया प्रक्रिया अनुकरण सम्पादन आदि करना।

behave व्यवहार या बर्ताव करना विशेषतः औचित्य-अनौचित्य के विचार से।

function पद आदि के नाते उद्दिष्ट तथा आवश्यक कर्तव्य का पालन करना कर्तव्य-पालन करना।

operate कुशलतापूर्वक चलाना परिचालित करना।

react अनुक्रिया या प्रतिक्रिया करना विशेषतः जवाब में।

work कार्य करना विशेषतः प्रभावपूर्वक कार्य करना।

**Acting** *see* **Temporary**

**Action** *see* **Act.**

**Active. Brisk. Energetic. Strenuous.**

ctive जो किसी क्रिया में लगा हुआ हो सक्रिय।

risk जिसमें स्फूर्ति तथा सजीवता हो स्फूर्तियुक्त।

energetic उत्साहित होकर प्रयास या परिश्रम करने वाला ऊर्जस्वी ऊर्जायुक्त ।

strenuous जिसमें स्वाभाविक रूप से कठोर परिश्रम करने की प्रवृत्ति या शक्ति हो कर्मठ श्रमसाध्य ।

**Actual** *see* **True.**

**Acute Critical. Crucial.**

acute उग्रता में चरम अवस्था की ओर पहुँचता हुआ विकट उग्र ।

critical जो क्षेम-क्षेम की स्थिति पर आ पहुँचा हो नाजुक क्रान्तिक ।

crucial जो उग्रता में निर्णायक स्थिति की ओर बढ़ रहा हो या बढ़ आया हो संकट, निर्णायक ।

**Acute** *see* **Sharp**

**Adapt. Accommodate Adjust. Conform**

adapt नई परिस्थिति के अनुकूल अपने को बना लेना अनुकूल बनाना ।

accommodate थोड़ी-बहुत व आग्रह करके निर्वाह कर लेना समायोजन करना ।

adjust सुधार परिवर्तन करते हुए अनुकूल बनाना समंजन करना ।

conform किसी मान्य सिद्धान्त के अनुरूप अपने को ढालना अनुरूप करना ।

[adaptation अनुकूलन accommodation समायोजन adjustment समंजन conformity अनुरूपता ।]

**Address** *see* **Speech.**

**Adequate** *see* **Sufficient.**

**Adhere** *see* **Stick.**

**Adherent** *see* **Follower**

**Ad interim** *see* **Temporary**

**Adjacent. Adjoining Contiguous Neighbouring**

adjacent जिनके बना गाढ़ की ओर कोई चीज बीच में न हो निकटस्थ निकटवर्ती ।

adjoining साथ लगा या जुड़ा हुआ सम्बद्ध ।

contiguous जिसकी सीमा दूसरे की सीमा से मिलती हो लगा हुआ संस्पर्शित ।

neighbouring पड़ोस का पड़ोसी ।

**Adjoining** *see* **Adjacent.**

[**Adjourn. Dissolve. Postpone. Prorogue. Suspend.**

adjourn कार्यवाही आदि किसी और दिन के लिए उठाना स्थगित करना ।

dissolve विघटित या भंग करना ।

postpone जान-बूझकर कुछ समय के लिए टालना मुल्तवी करना ।

prorogue सत्र का अवसान करना सत्रावसान करना ।

suspend अनिश्चित काल के लिए सेवा कार्य से हटा देना मुअत्तल करना

[adjournment स्थगन dissolution विघटन postponement मुल्तवी prorogue सत्रावसान suspension मुअत्तली adjourned स्थगित dissolved विघटित suspended मुअत्तल ।]

**Adjust** *see* **Adapt.**

**Administer** *see* **Govern.**

**Admiration** *see* **Respect.**

**Admit** *see* **Acknowledge.**

**Admonish** *see* **Advise.**

**Adoration** *see* **Reverence**

**Adorn. Beautify Bedeck. Decorate Embellish. Ornament.**

adorn एक चीज का अपने सौन्दर्य से किसी दूसरी चीज का सौन्दर्य बढ़ाना सजाना ।

beautify सौन्दर्य बढ़ाना विशेषतः सादगी या भद्दापन ढँकते हुए ।

bedeck दिखावटी चीजों से सजाना ।

decorate अन्य चीजों के योग से अधिक सुन्दर बनाना सजाना ।

embellish सजा-सँवारकर दर्शनीय या मनोरम बनाना ।

ornament किसी के सौन्दर्यवर्धन में सहायक होना ।

**Adult** *see* **Ripe.**

**Advance Forward. Further Promote**

advance उद्देश्य की सिद्धि के लिए अग्रसर होना ।

forward वेगपूर्वक आगे बढ़ना ।

further आगे बढ़ने में सहायक होना ।

promote आगे बढ़ना, विशेषतः सफलता प्राप्त करना, तरक्की करना।

[advancement अग्रसरण, promotion तरक्की]

**Advanced** *see* **Progressive.**

**Adventitious** *see* **Incidental.**

**Adventure. Enterprise**

adventure साहसिक कार्य, साहस।

enterprise ऐसा साहसिक कार्य जिसमें बहुत बड़ी हानि भी हो सकती हो और बहुत बड़ा फ़ायदा भी, जोखिम।

**Adventurous. Daring. Rash.**

adventurous जिसमें साहसिक काम करने की प्रवृत्ति हो, साहसी।

daring निर्भीकतापूर्वक बड़े तथा कष्टसाध्य काम करनेवाला, दिलेर।

rash बिना परिणाम पर विचार किये उतावला होकर काम करने वाला, दुस्साहसी।

**Adversary** *see* **Opponent**

**Advise. Admonish. Caution. Counsel. Warn.**

advise अपने अनुभव या जानकारी के आधार पर किसी विषय के सम्बन्ध में किसी को राय देना, मशवरा देना।

admonish भूलों से सावधान या सजग रखने के लिए डाँटना।

caution खतरे, विफलता आदि से सावधान करना।

counsel सोच-विचार कर परामर्श देना।

warn दण्ड, खतरे आदि से बचने के लिए किसी को आगाह करना, चेतावनी देना।

**Aeon** *see* **Period.**

**Aesthete. Connoisseur. Dilettante. Virtuoso**

aesthete जो यह सिद्धान्त मानता हो कि कला कला के लिए है, सौन्दर्योपासक।

connoisseur कलाकृतियों के सूक्ष्म अन्तरों का मर्मज्ञ तथा समीक्षक, कला-पारखी।

dilettante कला या कलाकृतियों की प्रशंसा करने वाला, कला प्रशंसक।

virtuoso कलाकृतियों का अनुरागी तथा संग्राहक, कला प्रेमी।

**Affable** *see* **Amiable**

**Affair Business. Concern. Matter Thing**

affair मामला विशेषतः किसी क्रिया व्यापार, उपक्रम आदि सूचक ।

business व्यापार; विशेषतः पद या कार्यालय से सम्बन्धित ।

concern कार्य-व्यापार विशेषतः महत्त्वपूर्ण आवश्यक और व्यक्ति

matter विषय विशेषतः उद्देश्य से सम्बन्धित ।

thing चीज या बात विशेषतः अनिश्चित ।

**Affect Impress Influence. Move. Touch. Sway**

affect इस प्रकार प्रभावित करना जिससे कोई प्रतिक्रिया हो ।

impress अमिट या गहरी छाप छोड़ना ।

influence क्रिया विचार, स्वभाव आदि में परिवर्तन लाना प्रभ करना ।

move प्रभाव द्वारा परिवर्तन लाना ।

touch छूना विशेषतः मन के किसी कोमल भाव को जगाना ।

sway इस प्रकार दोलायित करना कि कोई अपना क्रम या दर्रा कर दूसरा क्रम या दर्रा अपना ले ।

**Affect** *see* **Assume**

**Affecting** *see* **Moving**

**Affection** *see* **(i) Disease, (ii) Love**

**Affiliated** *see* **Related.**

**Affinity** *see* **Kinship.**

**Affirmative Positive**

affirmative स्वीकारात्मक विशेषतः सम्मादनसूचक ।

positive सकारात्मक मद्दिक विशेषतः वास्तविक और तथ्यपिरा

**Affliction Misfortune. Trial. Tribulation.**

affliction दुर्भाग्य हानि बीमारी आदि के कारण होने वाली कष्ट या दुःखद स्थिति विपदा ।

misfortune दुर्भाग्य की सूचक घटना ।

trial धैर्य की परीक्षा लेने वाला कष्ट या विपत्ति ।

tribulation दीर्घकाल तक सताता रहने वाला कष्ट या दुःख ।

**Affluent** *see* **Rich.**

**Affront** *see* **Offend.**

**Afraid. Fearful. Frightened. Terrified. Timid Timorous**

afraid जिसके मन में किसी के प्रति डर बैठा हुआ हो, डरा हुआ।

fearful जिसके मन में भय-सम्बन्धी भावना बनी रहती हो, शंकित।

frightened थोड़ी देर के लिए परन्तु अत्यधिक मात्रा में डरा तथा घबराया हुआ, भयभीत।

terrified भयावह स्थिति के कारण जिसके श्वास-प्रश्वास रुक गए हों, त्रस्त।

timid भीरु, विशेषतः आत्मविश्वासहीन।

timorous भयभीत तथा चिन्तित रहने की प्रवृत्ति वाला, भयातुर।

**After Behind**

after बाद में, विशेषतः गति, परिणाम आदि के क्रम के विचार से।

behind पीछे, विशेषतः पीठ की ओर या पृष्ठ भाग में।

**Aged. Elderly Old.**

aged बुढ़ापे के चिह्नों, गुणों आदि से युक्त, वृद्ध, वयोवृद्ध।

elderly जिसका यौवन खत्म हो चुका हो, प्रौढ़ या वृद्धप्राय।

old अधिक उम्र वाला (स्वस्थ अथवा अस्वस्थ, कमज़ोर अथवा ताकतवर)।

**Aggravate** *see* **Intensify**

**Aggregate** *see* **Sum**

**Aggressive Assertive. Militant Pushing**

aggressive दृढ़ता किन्तु निष्ठुरतापूर्वक अपने उद्देश्य की सिद्धि चाहने वाला, आधर्षी।

assertive अपना अधिकार, मत या सिद्धान्त आग्रहपूर्वक या दृढ़तापूर्वक प्रतिपादित करने वाला, आग्रही।

militant लड़ने या युद्ध करने की इच्छा रखने वाला, युयुत्सु।

pushing जबर्दस्ती आगे बढ़कर अपनी कार्यसिद्धि का प्रयत्न करने वाला, घुसपैठ करने वाला।

**Agile Nimble Quick**

agile हाथों के काम में फुर्तीला, क्षिप्रहस्त।

nimble हाथ से कोई विशेष काम करने में दक्ष, सिद्धहस्त।

quick तेज़ी और फुर्ती से काम करने वाला, चुस्त।

**Agitate** *see* **Disturb**

**Agnation** *see* **Kinship.**

**Agnostic** *see* **Athaist**

**Agony** *see* **Distress.**

**Agrarian** *see* **Agricultural**

**Agreeable** *see* **Pleasing**

**Agreement Accord. Compromise. Settlement.**

agreement सन्धि समझौता विशेषतः विवादग्रस्त बातों शर्तों आदि के सम्बन्ध में प्रयुक्त।

accord मतैक्य विशेषतः विभिन्न सरकारों में होने वाला मुख्य-मुख्य बातों का समझौता।

compromise कुछ ले-देकर किया जाने वाला समझौता निपटारा।

settlement बन्दोबस्त विशेषतः झगड़े की अनिश्चित स्थिति दूर करने के विचार से होने वाला समझौता।

**Agricultural. Agrarian.**

agricultural कृषि-सम्बन्धी विशेषतः खेती-बारी या उपज से सम्बन्धित।

agrarian भूसम्पत्ति-सम्बन्धी विशेषतः खेत के मालिक या कानूनी पहलुओं से सम्बन्धित।

**Aid** *see* **Help.**

**Ailing** *see* **Ill.**

**Ailment** *see* **Disease.**

**Aim** *see* **Intention**

**Alarm** *see* **Fear**

**Alert** *see* **Intelligent.**

**Alien. Emigre Foreigner Immigrant. Stranger**

alien ऐसा विदेशी जिसकी राज्यनिष्ठा किसी दूसरे राज्य के प्रति हो।

emigre जो अपना राज्य छोड़कर दूसरे राज्य में शरण लेने के लिए गया हो शरणागत।

foreigner विदेश से काम धन्धे के सिलसिले में अथवा भ्रमण आदि के विचार से आया हुआ विदेशी।

immigrant जो दूसरे राज्य से बसने के लिए आया हो प्रवासागत।

stranger स्थानीय आचार विचार से अपरिचित व्यक्ति अजनबी।

**Alive** *see* **Living**

**Allay** *see* **Relieve.**

**Allegiance. Fidelity Homage. Loyalty**

allegiance शासन राष्ट्र आदि के प्रति होने वाली निष्ठा राज्य-निष्ठा।

fidelity उत्तरदायित्व विश्वास या वचन के प्रति कर्तव्यनिष्ठ होने का भाव कर्तव्यपरायणता।

*homage* किसी बड़े का महत्त्व स्वीकार करते हुए प्रकट की जाने वाली श्रद्धा श्रद्धांजलि।

loyalty वफ़ादार होने का भाव वफ़ादारी।

**Alleviate** *see* **Relieve**

**Alliance. Coalition. Confederacy Confederation. Federation. League. Union.**

alliance ऐसा संघटन या समुदाय जिसकी स्थापना पारस्परिक लाभ के उद्देश्य से की गई हो संश्रय।

coalition विरोधी दलों में होने वाला अस्थायी गठबन्धन सहमिलन।

confederacy / confederation } राज्यों का ऐसा सांघिक संघटन जिसे कुछ विशेष अधिकार प्राप्त हों राज्यमण्डल।

federation राज्यों का स्थायी संघटन राज्यसंघ।

league किसी निश्चित उद्देश्य की पूर्ति के लिए बनाया हुआ संघ लीग।

union कोई स्थायी संघटन संघ।

**Allied** *see* **Related.**

**Allocate** *see* **Allot.**

**Allot. Allocate. Apportion. Assign.**

allot बिना किसी सामान्य नियम प्रणाली के किसी को किसी चीज का कोई हिस्सा देना बाँटना विभाजन करना।

allocate किसी चीज का कोई हिस्सा विशिष्ट प्रयोजन के लिए नियत करना या अलग रखना विनियतन करना।

apportion अनुपात या योजना के अनुसार हिस्से लगाना और बाँटना अनुभाजन करना।

assign आधिकारिक रूप से निर्धारित या हस्तान्तरित करना; नियोजन करना।

[Allotment बाँट; विभाजन; Allocation विनियतन; Apportionment अनुभाजन; Assignment नियोजन।]

**Allow** *see* **Let**

**Allure** *see* **Attract.**

**Ally** *see* **Associate.**

**Alone. Lone. Lonely. Lonesome. Solitary**

alone जिसके आगे-पीछे, अगल-बगल या साथ-साथ और कोई न हो; अकेला।

lone }
lonely } जो अपने को अकेला महसूस करता हो और मैत्री के लिए इच्छुक हो; एकाकी।

lonesome अकेले होने के कारण जो उदास हो।

solitary जो दूर और एकान्त में हो; एकान्तवासी; निस्संग।

**Alter** *see* **Change**

**Altercation** *see* **Quarrel.**

**Alternate** *see* **Intermittent.**

**Alternative** *see* **Choice.**

**Altitude** *see* **Height.**

**Altruistic** *see* **Philanthropic.**

**Amaze** *see* **Surprise.**

**Ambiguous** *see* **Obscure**

**Ambitious. Aspiring. Emulous. Enterprising**

ambitious जो कोई महत्त्वपूर्ण पद, वस्तु आदि प्राप्त करने के लिए इच्छुक तथा प्रयत्नशील हो; महत्त्वाकांक्षी।

aspiring सामान्यतः पहुँच से बाहर समझी जाने वाली वस्तु के लिए कामना तथा प्रयत्न करने वाला; उच्चाकांक्षी।

emulous दूसरों से आगे बढ़ने की स्पर्धापूर्ण इच्छा वाला; यशाकांक्षी।

enterprising जोखिम के कामों के लिए सदा उद्यत रहने वाला; जोखिम उठाने वाला; साहसी।

**Ameliorate** *see* **Improve**

**Amenable** *see* **Obedient**

assign आधिकारिक रूप से निर्धारित या हस्तान्तरित करना; नियोजन करना।

[Allotment बाँट, विभाजन; Allocation विनियतन; Apportionment अनुभाजन; Assignment नियोजन।]

**Allow** *see* **Let.**

**Allure** *see* **Attract.**

**Ally** *see* **Associate**

**Alone. Lone. Lonely. Lonesome. Solitary**

alone जिसके आगे-पीछे, अगल-बगल या साथ-साथ और कोई न हो; अकेला।

lone, lonely जो अपने को अकेला महसूस करता हो और मैत्री के लिए इच्छुक हो; एकाकी।

lonesome अकेले होने के कारण जो उदास हो।

solitary जो दूर और एकान्त में हो; एकान्तवासी, निस्संग।

**Alter** *see* **Change.**

**Altercation** *see* **Quarrel.**

**Alternate** *see* **Intermittent.**

**Alternative** *see* **Choice.**

**Altitude** *see* **Height.**

**Altruistic** *see* **Philanthropic.**

**Amaze** *see* **Surprise.**

**Ambiguous** *see* **Obscure**

**Ambitious. Aspiring. Emulous. Enterprising**

ambitious जो कोई महत्त्वपूर्ण पद, वस्तु आदि प्राप्त करने के लिए इच्छुक तथा प्रयत्नशील हो; महत्त्वाकांक्षी।

aspiring सामान्यतः पहुँच से बाहर समझी जाने वाली वस्तु के लिए कामना तथा प्रयत्न करने वाला; उच्चाकांक्षी।

emulous दूसरों से आगे बढ़ने की स्पर्धापूर्ण इच्छा वाला; यशाकांक्षी।

enterprising जोखिम के कामों के लिए सदा तत्पर रहने वाला; जोखिम उठाने वाला, साहसी।

**Ameliorate** *see* **Improve**

**Amenable** *see* **Obedient.**

**Amiable. Affable. Goodnatured. Cordial. Genial. Obliging**

amiable मिलनसार तथा सुशील।

affable जिस तक पहुँच सहज में हो सकती हो, सहज प्राप्य।

goodnatured जिसके स्वभाव में सब सन्तुष्ट तथा प्रसन्न रहते हों, अच्छे स्वभाव वाला।

cordial हार्दिक तथा स्नेहपूर्ण, सुहृद।

genial प्रसन्नचित्त तथा समाजशील।

obliging स्वभावतः खुशी खुशी दूसरों के काम में सहायक होने वाला, उपकर्ता।

**Amount** *see* **Sum**

**Amour** *se* **Love**

**Ample** *see* **Plentiful.**

**Amuse. Beguile. Divert. Entertain.**

amuse मन बहलाने वाली बात या काम में ध्यान लगाना, मन बहलाव करना या बहलाना।

beguile ऊब थकावट आदि दूर करने के लिए कोई विनोदपूर्ण क्रिया करना, मनोविनोद करना, शान्त करना।

divert गम्भीर या चिन्तनीय विषय से ध्यान हटाकर किसी खेल विनोद आदि में प्रवृत्त होना, प्रसन्न करना।

entertain किसी सुनियोजित कार्यक्रम द्वारा किसी का मनोविनोद करना, मनोरञ्जन करना।

**Amusing** *see* **Funny**

**Analogy** *see* **Likeness.**

**Anathematise** *see* **Curse.**

**Ancient** *see* **Old.**

**Anecdote** *s e* **Story**

**Anger. Fury. Indignation. Ire. Rage. Wrath.**

anger असन्तोष के कारण होने वाला आवेशपूर्ण भाव, गुस्सा, क्रोध।

fury ऐसा उग्र क्रोध जिसमें लगता हो कि आदमी पागल हो जायगा या मरता।

indignation किसी अनुचित हेय आदि बात पर होने वाला (उचित) क्रोध।

ire कार्य नज़र, शब्दों आदि से टपकता हुआ क्रोध रोष।

rage ऐसा क्रोध जिसमें व्यक्ति आत्मसंयम खो बैठा हो क्रोधान्धता।

wrath ऐसा क्रोध जिसमें कोई किसी को पीटने या उससे बदला लेने के लिए उतारू हो जाय प्रतिशोध।

**Angle** *see* **Phase**

**Anguish** *see* **Distress**

**Animate. Exhilarate. Invigorate. Quicken. Stimulate. Vitalize**

animate सजीव तथा क्रियाशील बनाना कर्मठ बनाना।

exhilarate आत्मबल से युक्त करना अनुप्राणित करना प्राणवन्त बनाना।

invigorate शारीरिक दृष्टि से सशक्त बनाना सबल बनाना पुष्ट करना बल देना।

quicken निष्क्रिय निर्जीव आदि को सक्रिय या सजीव बनाना जान डालना।

stimulate बढ़ावा देकर किसी की अक्रियाशीलता छुड़ाना उत्तेजित करना।

vitalize (अशारीरिक वस्तुओं के सम्बन्ध में) जानदार तथा आकर्षक बनाना।

**Animate** *see* **Living**

**Animated** *see* **Living**

**Animosity** *see* **Enmity**

**Announce** *see* **Declare**

**Annoy Bother Irk. Plague. Tease Vex.**

annoy धैर्य नष्ट होने पर मन का कुछ समय के लिए क्षुब्ध होना।

bother छोटी-मोटी या साधारण-सी बात के लिए चिन्तित और तंग होना।

irk धैर्य छूट जाने पर झुँझला उठना।

plague मानसिक दृष्टि से संतप्त होना।

tease छेड़छाड़ से चिढ़ना या चिढ़ाना।

vex खीझना या खीझकर दूसरे को तंग करना।

**Annul** *see* **Abolish.**
**Annular** *see* **Round.**
**Anomalous** *see* **Irregular**

**Answer Rejoin. Reply Respond. Retort.**

answer औपचारिक रूप से पद के नाते अथवा परिस्थितियों के कारण किसी के पत्र प्रश्न आदि के सम्बन्ध में कुछ कहना उत्तर या जवाब देना।

rejoin आपत्ति का उत्तर देना।

reply सन्तोषप्रद पूरा-पूरा और सही-सही हाल लिखना या उत्तर देना।

respond प्रतिक्रिया दिखाना प्रतिकार करना।

retort कड़ा और मुँहतोड़ उत्तर देना।

**Answerable** *see* **Responsible**
**Antagonism** *see* **Enmity**
**Antagonist** *see* **Opponent**
**Antecedent** *see* **(i) Previous (ii) Cause**
**Anticipate** *see* **Expect.**
**Antiquated** *see* **Old**
**Antique** *see* **Old**
**Antithetic** *see* **Opposite.**
**Antithetical** *see* **Opposite**
**Anxiety** *see* **Care**
**Anxious** *see* **Eager**
**Apathetic** *see* **Impassive.**
**Apparent** *see* **Evident.**

**Appeal. Petition. Plead. Pray Sue Supplicate**

appeal किसी अधिकारी या न्यायाधीश से कोई गम्भीर तथा आवश्यक प्रार्थना करना।

petition लिखित याचिका देना।

plead पक्ष निवेदन या पक्ष-समर्थन करना।

sue औपचारिक रूप से प्रार्थना या निवेदन करना।

supplicate नम्रतापूर्वक झुककर प्रार्थना करना।

**Appearance Aspect, Guise, Look, Semblance**

appearance बाहरी रूप या दिखाव-बनाव।

aspect मुख्य विशेषताओं से युक्त रूप पक्ष।

guise ऐसा रूप जो छद्मपूर्ण या भ्रामक हो।

look बाहरी मुख्यतः भौतिक रूप रंग।

semblance ऐसा बाहरी रूप जो वास्तविक रूप से भिन्न हो मिथ्या रूप

**Appliance** *see* **Implement**

**Applicable** *see* **Relevant.**

**Apportion** *see* **Allot.**

**Apposite** *see* **Relevant.**

**Appreciable** *see* **Perceptible.**

**Appreciate Cherish, Esteem Prize Treasure Value**

appreciate सोच-विचारकर मूल्यांकन करना।

cherish स्नेहपूर्वक महत्त्व आँकना।

esteem आदरपूर्वक महत्त्व देना।

prize अधिक महत्त्व देकर सन्तोष अनुभूत करना।

treasure अधिक मूल्यवान समझकर रक्षा या देखभाल करना।

value अत्यधिक महत्त्व देना या मूल्य आँकना।

**Appropriate** *see* **Fit**

**Approve Certify Endorse, Ratify Sanction.**

approve अच्छा और सन्तोषजनक समझकर स्वीकृति देना।

certify आवश्यक गुणों से युक्त होने की हामी भरना तसदीक करना।

endorse स्वीकार तथा समर्थन करना।

ratify प्रतिनिधि के कार्य को आधिकारिक स्वीकृति देना।

sanction अधिकारपूर्वक मंजूरी देना।

**Apropos** *see* **Relevant**

**Apt** *see* **(i) Quick, (ii) Fit**

**Aptitude** *see* **Talent.**

**Archaic** *see* **Old.**

**Arduous** *see* **Hard.**

**Argue** *see* **Discuss**

**Argument Controversy Dispute.**

argument ऐसा झगड़ा जिसमें अपना पक्ष समर्थन करने तथा दूसरे की बात काटने के उद्देश्य से तर्क प्रस्तुत किये जाते हों बहस।

controversy ऐसा झगड़ा जो किसी महत्त्वपूर्ण विषय से सम्बन्धित हो और दीर्घकाल तक चलता हो प्रतिवाद।

dispute ऐसा झगड़ा जिसमें क्रोधपूर्वक उत्तर प्रत्युत्तर दिया जाता हो विवाद।

| | | |
|---|---|---|
| **Arid** | *see* | **Dry** |
| **Arise** | *see* | **Rise** |
| **Around** | *see* | **About** |
| **Arouse** | *see* | **(i) Incite (ii) Stir** |
| **Arraign** | *see* | **Accuse** |
| **Arrogant** | *see* | **Proud** |

**Art. Artifice Craft. Skill.**

art किसी कार्य को भली भांति सम्पादित करने का ढंग या कौशल कला।

artifice ऐसा कौशल जो मानसिक मात्र अर्थात् छल रूप हो।

craft कौशल विशेषतः साधारण या सामान्य।

skill ऐसा व्यावहारिक कौशल जो अभ्यास या प्रशिक्षण से प्राप्त किया गया हो हुनर।

**Artificial. Counterfeit. Ersatz. Spurious. Synthetic.**

artificial जो मनुष्य निर्मित किन्तु किसी प्राकृतिक वस्तु की नकल पर हो कृत्रिम।

counterfeit मूल के अनुकरण पर कौशल से बनाया हुआ जाली।

ersatz घटिया विशेषतः रचना या प्रकार निम्न का।

spurious जान-बूझकर तथा दूसरों को धोखा देने के उद्देश्य से मूल के अनुसार बनाया हुआ।

synthetic जो मूल वस्तु का स्थानापन्न हो।

| | | |
|---|---|---|
| **Artifice** | *see* | **(i) Trick, (ii) Art.** |
| **Artless** | *see* | **Naive** |
| **Ascetic** | *see* | **Severe** |

postulate मान लेना विशेषतः किसी प्रमाणहीन तथ्य को मान लेना ।

**Assurance** *see* (i) Certainty, (ii) Assurance

**Astonish** *see* Surprise.

**Astound** *see* Surprise.

**Astute** *see* Shrewd.

**Asylum** *see* Shelter

**Atheist. Agnostic. Deist. Freethinker Infidel. Unbeliever**

atheist ईश्वर तथा धार्मिक विश्वासों में विश्वास न करनेवाला नास्तिक ।

agnostic भौतिक प्रमाणों के अभाव में ईश्वर या उसकी सीमा को अमान्य ठहरानेवाला प्रत्यक्षवादी ।

deist ईश्वर को शक्ति के रूप में माननेवाला परन्तु उसे दैवीय सत्ता के रूप में स्वीकार न करनेवाला ।

freethinker वह जो धार्मिक परम्पराओं पद्धतियों को अतर्क संगत होने के कारण न मानता हो ।

infidel किसी विशिष्ट धर्म में विश्वास न रखने वाला ।

unbeliever धार्मिक मतों में विश्वास न रखने वाला ।

**Atrocious** *see* Outrageous.

**Attach** *see* (i) Ascribe. (ii) Tie.

**Attachment** *see* Love.

**Attack. Assail. Assault. Beset. Bombard. Storm.**

attack विजय की प्राप्ति के उद्देश्य से किसी पर प्रहार करना आक्रमण करना ।

assail बार-बार आघात या प्रहार करना ।

assault जोरदार या बर्बरतापूर्ण प्रहार या आक्रमण करना ।

beset चारों तरफ से आक्रमण करना ।

bombard बम-गोले फेंकना विशेषतः डटकर प्रहार करना ।

storm तूफान की तरह आगे बढ़ते तथा आक्रमण करते हुए तहस नहस करना ।

**Attain** *see* Gain.

**Attempt** *see* Try

**Attend** *see* **Accompany**
**Attentive** *see* **Thoughtful**
**Attitude** *see* **Posture.**

**Attract Allure Captivate Charm. Enchant. Fascinate**

attract रूप गुण आदि से आकृष्ट करना, आकृष्ट करना।
allure प्रलोभन दिखाकर आकृष्ट करना, वश करना।
captivate कुछ समय के लिए किसी का ध्यान बलात् अपनी ओर खींच लेना।
charm अपने किसी स्पृहणीय रूप से मुग्ध तथा अभिभूत कर लेना।
enchant अपनी मायावी शक्ति से दूसरे में मंत्रमुग्ध भाव जगाकर अपनी ओर खींच लेना।
fascinate इस प्रकार अभिभूत करना कि कोई अपने आप खिंचा चला आए।

**Attribute** *see* **(i) Ascribe (ii) Quality**
**Audacious** *see* **Brave**
**Augment** *see* **Increase**
**August** *see* **Grand.**
**Auspicious** *see* **Favourable**
**Austere** *see* **Severe**

**Authentic. Bonafide Genuine Veritable**

authentic प्रामाणिकता तथा तथ्यों आदि के विचार से विश्वसनीय प्रामाणिक।
bonafide विश्वास के विचार से प्रामाणिक, वास्तविक।
genuine जो वस्तुतः घोषित हो तथा जिसमें छल या कपट न हो विशुद्ध।
veritable सत्य तथा विश्वासपूर्ण।

**Authentication** *see* **Confirmation.**
**Authority** *see* **Power**

**Authorize Accredit. Commission. License**

authorize किसी को कोई काम अपनी ओर से करने का कानूनी अधिकार देना, प्राधिकार देना।

accredit किसी को प्रमाण प्रत्यय-पत्र आदि देकर प्रतिनिधि के रूप में कहीं भेजना।

commission आवश्यक निर्देशों के अनुसार काम करने का अधिकार देना।

license औपचारिक रूप से कोई काम करने की क़ानूनी अनुमति देना।

**Avaricious** *see* **Greedy**

**Avenge. revenge.**

avenge द्वेष या शत्रुता से रहित होकर अथवा न्यायभाव से अपकार करनेवाले से बदला लेना प्रतिकार करना।

revenge शत्रुता या द्वेषभाव से अपने प्रति अपकार करनेवाले को दण्डित करना बदला चुकाना प्रतिशोध लेना।

**Average. Mean. Median. Norm.**

average वह भागफल जो कई संख्याओं के जोड़ को सम्यक इकाइयों से भाग देने पर प्राप्त होता है औसत।

mean दो छोरों के ठीक बीच की स्थिति मध्यमान।

median एक क्रम से दी हुई संख्याओं के बीचवाली संख्या माध्यिका।

norm वह जो मान्य स्तर के अनुरूप हो सामान्य प्रसम।

**Average** *see* **Normal.**

**Averse** *see* **Reluctant.**

**Avert** *see* **Prevent.**

**Avid** *see* **Eager**

**Avow** *see* **Acknowledge.**

**Await** *see* **Expect.**

**Awaken** *see* **Stir**

**Aware. Conscious. Cognizant. Sensible.**

aware सतर्क रहने के फलस्वरूप जिसे जानकारी प्राप्त हुई हो सचेत।

conscious जो तथ्यों परिस्थितियों आदि से भिज्ञ हो सचेत।

cognizant जिसने निरीक्षण या सूचनाओं से आवश्यक जानकारी पाई हो।

sensible जो ऐसी बातों से भिज्ञ हो जो व्यक्त या स्पष्ट न की गई हों।

**Awe Dread Reverence Veneration.**

awe कुछ-कुछ आश्चर्य तथा भय मिश्रित आदरपूर्ण भावना।

dread आतंक से परिपूर्ण आदरपूर्ण भावना ।

reverence पवित्र तथा पूज्य बुद्धि से किसी के प्रति होनेवाला म
भाव श्रद्धा ।

veneration धार्मिक विश्वासजन्य श्रद्धापूर्ण भावना ।

**Awkward, Clumsy, Inept, Maladroit.**

awkward भद्दा विशेषण अनुपयुक्त और असुविधाजनक ।

clumsy मोटा विशेषण भारी और कष्टसाध्य ।

inept भद्दा विशेषण असामयिक तथा अनुपयुक्त ।

maladroit भद्दा विशेषण फूहड़ ।

**Backbone** *see* **Fortitude**

**Bad, Evil, Ill, Naughty, Wicked.**

bad जो अच्छा शुद्ध शुभ या सन्तोषजनक न हो बुरा खराब ।

evil बुरा विशेषण अपकारी और दुर्भाग्यपूर्ण ।

ill बुरा विशेषण अनौचित्यपूर्ण या अनैतिक ।

naughty शरारत भरा अथवा अविनम्रतापूर्ण शरीर ।

wicked दुष्ट या दुष्टतापूर्ण ।

**Badger** *see* **Bait.**

**Badlands** *see* **Waste**

**Bail** *see* **Guarantee**

**Bait, Badger, Hector, Hound, Torment, Ride**

bait लगती चुभती बातें कहकर किसी को सताना या चिढ़ाना ।

badger बिज्जू की तरह किसी के पीछे पड़ जाना और उसे सताते रहना ।

hector डपटना धमकाना किसी का धैर्य या आत्म-विश्वास नष्ट करना ।

hound किसी को सताने या हानि के उद्देश्य से उसके पीछे पड़ना ।

torment असह्य कष्ट देना ।

ride आलोचना या उपहास-द्वारा तंग किया या परेशान करना ।

**Balance** *see* **Symmetry**

**Baleful** *see* **Sinister**

**Baneful** *see* **Pernicious**

**Banish, Deport, Exile, Expatriate, Transport, Ostracize**

banish देशत्याग या विदेशी को राज्य से बाहर निकालना देश निकाला
देना ।

deport किसी दूसरे देश के नागरिक को अपने देश से निकाल बाहर करना निर्वासित करना।

exile राजकीय सामाजिक या निजी कारणों से विवश होकर तथा अपना देश छोड़कर बाहर चला जाना।

expatriate नागरिक अधिकारों से वंचित कर देश से बाहर निकालना निष्कासित करना।

transport अपराधी को सज़ा भुगतने के लिए समुद्र पार के या दूर के स्थान में भेजना काले पानी की सज़ा देना।

ostracize जाति से बहिष्कृत करना टाट बाहर करना।

**Bank** *see* **Shore**

**Barbarian. Barbaric. Barbarous. Savage.**

barbarian आरम्भिक युग की सभ्यता से सम्बन्धित असभ्य।

barbaric पुरानी सभ्यता से सम्बन्धित बर्बर।

barbarous जिसमें पुरानी सभ्यता के लोगों-जैसी क्रूरता या नृशंसता हो बर्बर।

savage जो जड़ता और क्रूरता की दृष्टि से असह्य या बहुत ही भयानक हो।

**Bare. Naked. Nude.**

bare उपयुक्त या रस्मी आवरण से रहित नंगा नग्न।

naked जिसने किसी अंग या शरीर से वस्त्र आदि हटा लिये हों नंगा नग्न दिगम्बर।

nude नग्न (कला-क्षेत्र में प्रयुक्त)।

**Bare** *see* **Strip.**

**Barbaric** *see* **Barbarian.**

**Barbarous** *see* **Barbarian.**

**Barren** *see* **Infertile.**

**Barrier** *see* **Obstacle.**

**Base Abject. Degrading. Ignoble. Low Mean. Sordid. Vile.**

base अधम विशेषतः स्वार्थपरता से युक्त।

abject आत्मसम्मान की भावना से रहित और गिरा हुआ टुच्चा।

degrading चारित्रिक दृष्टि से नीचे गिरानेवाला अधःपतनकारक।

Ignoble नैतिक या बौद्धिक गुणों से हीन हेय ।

low गिरा हुआ तथा कुत्सित विचारों वाला तुच्छ, अधम ।

mean घृणित तथा तुच्छतापूर्ण आचरण के कारण तुच्छ कमीना ।

sordid गन्दा और घृणित जघन्य ।

vile दुराचरण तथा सम्मानहीन ज़लील ।

**Base Basis Foundation. Ground.**

base ऐसा आधार जिस पर कोई चीज खड़ी हो ।

basis आधार विशेषतः मूल चीज़ों के लिए प्रयुक्त ।

foundation नींव विशेषतः स्थायी तथा दृढ़ आधार ।

ground ऐसा आरम्भिक काम जिसे आधार मानकर आगे काम किया जाय ज़मीन ।

**Bashful** *see* **Shy**

**Basis** *see* **Base.**

**Battle Compaign. Combat. Encounter Engagement Skirmish.**

battle विरोधी सैनिकों में किसी विशेष स्थान में होनेवाली लड़ाई युद्ध ।

compaign अभियान विशेषतः ऐसा सैनिक अभियान जिसमें कई-एक छोटी-मोटी लड़ाइयाँ होती हैं ।

combat ऐसी लड़ाई जिसमें अस्त्र शस्त्र प्रयुक्त हों समाघात ।

encounter विरोधी सैनिकों के अचानक आमने-सामने होने पर होने वाली मुठभेड़ सामना ।

engagement मुठभेड़ कुछ समय के लिए चलती रहनेवाली लड़ाई ।

skirmish सैनिक टुकड़ियों में होनेवाली हल्की मुठभेड़ ।

**Beach** *see* **Share**

**Bear Endure Stand. Suffer Tolerate**

bear दुख कष्ट आदि सहना बर्दाश्त करना ।

endure निश्चय धैर्य रखना तथा धैर्यपूर्वक सहते रहना सहना ।

stand सहनशीलतापूर्वक सहन या बर्दाश्त कर सकना या कर जाना सकना ।

suffer चुपचाप सहन करना ।

tolerate कष्ट आदि बिना किसी प्रकार का विरोध प्रकट किए सहना ।

**Bear** *see* **Carry**

**Bearing Carriage. Demeanour Deportment. Manner**

bearing ऐसा बर्ताव या व्यवहार जिससे व्यक्ति के सौजन्य तथा शिष्टाचार का परिचय मिलता हो रखरखाव।

*carriage* वे क्रियाएँ या चेष्टाएँ जो दूसरों से बर्ताव करते समय और विशेषतः खड़े-खड़े या चलते फिरते की जाती हैं।

demeanour दूसरों की उपस्थिति में किसी से किया जानेवाला व्यवहार, सलूक।

deportment ऐसा आचरण जो शिक्षा आदि से प्रभावित हो।

manner वे चेष्टाएँ जो दूसरों से बर्ताव करते समय स्वभावतः की जाती हैं, ढंग।

**Beat. Flog Maul. Pommel. pound. Thrash. Whip**

beat हाथ से किसी चीज से मारना पीटना।

flog कोड़े लगाना कशाघात करना।

maul किसी भारी चीज से पीटना ठोकना।

pommel किसी हथियार की मूँठ से मारना ठोकना।

pound किसी चीज से विशेषतः जोर से मारना-पीटना।

thrash छड़ी से पीटना।

whip चाबुक मारना।

**Beautiful. Beauteous. Comely Fair Good-looking Handsome. Pretty**

beautiful (किसी) सौन्दर्यमान के अनुरूप तथा देखने-सुनने में सुखद सुन्दर।

beauteous सौन्दर्य में बढ़ा चढ़ा सुन्दर।

comely : जिसकी सूरत-शक्ल तथा लक्षण कुछ आकर्षक हों मनोरम।

fair सुन्दरता निपुणता आदि के विचार से भला जान पड़नेवाला भला।

good looking प्रियदर्शी और सुदर्शी।

handsom जिसके अवयवों में सामंजस्यपूर्ण अनुपात तथा निखार हो (विशेषतः पुरुषोचित)।

pretty जिसमें कोमलतायुक्त सौन्दर्य हो (विशेषतः स्त्र्योचित)।

**Beautify** *see* Adorn

**Beauteous** *see* Beautiful.

**Bedeck** *see* Adorn.

confidence ऐसा विश्वास जो तर्क पर आधारित हो; प्रत्यय, यकीन।

faith ऐसा पूर्ण विश्वास जो प्राय: तर्क पर आधारित नहीं होता।

reliance किसी के कुछ कर सकने या समर्थ हो सकने के सम्बन्ध में होनेवाला विश्वास; भरोसा।

trust ऐसा विश्वास जो अन्तःप्रेरणीय हो और जिसके फलस्वरूप दूसरे की बात सही मान ली जाती हो; न्यास।

**Bend** *see* **Curve.**
**Benign** *see* **Kind.**
***Bent*** *see* ***Inclination.***
**Berate** *see* **Scold.**
**Beseech** *see* **Beg.**
**Beset** *see* **Attack.**
**Bestow** *see* **Give.**
**Betray** *see* **(i) Reveal. (ii) Deceive.**
**Better** *see* **Improve.**
**Bevy** *see* **Group**
**Bewildered** *see* **Puzzled.**
**Bias** *see* **Prejudice.**
**Bidding** *see* **Command.**
**Big** *see* **Large.**
**Bind** *see* **Tie.**
**Bizarre** *see* **Fantastic.**
**Blame** *see* **Criticize.**
**Bland** *see* **Soft.**
**Blast** *see* **Wind.**
**Blend** *see* **Mix.**
**Block** *see* **Hinder**
**Blubber** *see* **Cry**
**Blunder** *see* **Error**
**Blunt** *see* **Dull.**

**Boast. Brag Crow Swagger**

boast आत्मस्तुति से भरी उक्ति डींग।

brag आत्मस्तुति से भरी अतिशयोक्तिपूर्ण उक्ति आत्मश्लाघा

crow किलकारी भरते हुए हाँकी जानेवाली डींग।

swagger प्रगल्भतापूर्वक दूसरों पर व्यक्त की जानेवाली अपनी शेखी हेकड़ी।

**Bodily Corporeal. Physical.**

bodily शरीर से सम्बन्धित शारीरिक।

corporeal शरीर के मांसल ढाँचे से सम्बद्ध शारीरिक।

physical शारीरिक विशेषतः शरीर शास्त्र की दृष्टि से।

**Body Carcass. Corpse**

body जीवित या मृत प्राणी का मांसल ढाँचा काया शरीर।

carcass मृत पशु का शरीर मात्र।

corpse मृत व्यक्ति का शरीर शव।

**Bogus** *see* **False.**

**Bold** *see* **Brave**

**Bombard** *see* **Attack.**

**Bombastic. Euphuistic. Flowery Turgid**

bombastic बड़े-बड़े शब्दों से युक्त।

euphuistic कृत्रिम शैलीवाला।

flowery अलंकृत तथा लच्छेदार।

turgid पांडित्यपूर्ण तथा क्लिष्ट।

**Bonafide** *see* **Authentic.**

**Bond** *see* **Guarantee**

**Boost** *see* **Lift.**

**Border Brim. Brink. Edge Margin. Rim.**

border सीमा या किनारे से लगा हुआ [illegible] किनारा बाहर।

brim किसी गोल चीज का भीतरी किनारा।

brink [illegible] का किनारा।

edge [illegible] की सीमा किनारा।

margin ऐसा किनारा जो [illegible]

confidence ऐसा विश्वास जो तर्क पर आधारित हो; प्रत्यय यक़ीन।

faith ऐसा पूर्ण विश्वास जो प्रायः तर्क पर आधारित नहीं होता।

reliance किसी के कुछ कर सकने या समर्थ हो सकने के सम्बन्ध में होनेवाला विश्वास; भरोसा।

trust ऐसा विश्वास जो अन्तःप्रेरणीय हो और जिसके फलस्वरूप दूसरे की बात सही मान ली जाती हो; न्यास।

**Bend** *see* **Curve.**
**Benign** *see* **Kind.**
**Bent** *see* **Inclination.**
**Berate** *see* **Scold.**
**Beseech** *see* **Beg**
**Beset** *see* **Attack.**
**Bestow** *see* **Give**
**Betray** *see* **(i) Reveal. (ii) Deceive.**
**Better** *see* **Improve.**
**Bevy** *see* **Group.**
**Bewildered** *see* **Puzzled.**
**Bias** *see* **Prejudice**
**Bidding** *see* **Command.**
**Big** *see* **Large.**
**Bind** *see* **Tie.**
**Bizarre** *see* **Fantastic.**
**Blame** *see* **Criticize.**
**Bland** *see* **Soft.**
**Blast** *see* **Wind**
**Blend** *see* **Mix.**
**Block** *see* **Hinder**
**Blubber** *see* **Cry**
**Blunder** *see* **Error**
**Blunt** *see* **Dull.**

rim किसी गोल या तिरछी चीज़ का किनारा रिम।

**Bother** *see* **Annoy**

**Brag** *see* **Boast.**

**Brave. Audacious. Bold. Chivalrous Courageous. Gallant. Intrepid. Plucky Valiant.**

brave निर्भय होकर ख़तरे का सामना करनेवाला बहादुर।

audacious जिसमें ख़तरे से भिड़ने की उतावली हो पराक्रमी।

bold बिना हिचक और असमंजस के काम करनेवाला दिलेर।

chivalrous जो बिना किसी स्वार्थ के किसी कमज़ोर या ग़रीब का पक्ष ग्रहण करता हो और किसी शक्ति-सम्पन्न का मुकाबला करता हो।

courageous साहस तथा प्रसन्नतापूर्वक ख़तरे का मुकाबला करनेवाला साहसी।

gallant जो उत्साहपूर्वक अपनी वीरता का प्रदर्शन करता हो वीर।

intrepid धीरतापूर्वक अज्ञात या नये-नये ख़तरों का सामना करनेवाला शूर।

plucky असुविधाजनक स्थिति में पड़ने के कारण छिपकर वार करनेवाला।

valiant जवाँमर्द योद्धा।

**Break. Crack. Crash. Crush. Fracture. Shatter Smash. Splinter Split.**

break आघात दबाव आदि से टुकड़े-टुकड़े होना टूटना।

crack दरार से युक्त होना चटकना।

crash सहसा आघात लगने से नष्ट भ्रष्ट हो जाना ध्वस्त होना।

crush चूर चूर होना।

*fracture* किसी कड़े पदार्थ विशेषत हड्डी का टूटना अस्थि भंग होना।

shatter टूटकर तथा टुकड़े-टुकड़े होकर बिखर जाना।

smash जोर शब्द करते हुए चूर-चूर या ध्वस्त होना।

splinter लम्बे पतले टुकड़ों में बटना।

split लम्बाई के बल टुकड़े होना।

**Breaker** *see* **Wave.**

**Breeze** *see* **Wind.**

**Brief. Short.**

brief जो विस्तृत न हो बल्कि संक्षिप्त और ठोस हो।

short छोटा या संक्षिप्त विपरीत प्रचुर या घटा हुआ।

**Brief** *see* **Abridgment.**

**Bridle** *see* **Restrain.**

***Bright. Brilliant. Luminous. Lustrous. Radiant. Shining***

bright जिसमें से प्रकाश निकल रहा या परावर्तित हो रहा हो; चमकदार, चमकीला।

brillant तेज प्रकाशवाला; चमचमाता हुआ।

luminous जगमगाता या जगमग करता हुआ; ज्योतिर्मय; दीप्त।

lustrous जिसका चिकना तल प्रकाश में भड़कीला दिखाई पड़ रहा हो; प्रदीप्त।

*radiant जिसमें से प्रकाश की किरणें निकल रही हों; विकिरण*

shining जिसमें से निरन्तर या स्थायी रूप से प्रकाश निकलता हो; प्रकाशमान; तेजोमय।

**Brilliant** *see* **(i) Intelligent, (ii) Bright.**

**Brim** *see* **Border**

**Brink** *see* **Border**

**Brisk** *see* **Active**

**Brittle** *see* **Fragile**

**Broach** *see* **Utter**

**Broad. Wide**

broad पूर्ण विस्तार के विचार से चौड़ा; व्यापक।

wide दो छोरों या सीमाओं के बीच के स्थान के विचार से चौड़ा; विस्तृत।

**Brutal** *see* **Cruel.**

**Building Edifice Structure Pile**

building मकान कारखाने स्कूल आदि के रूप में बनी हुई इमारत; भवन।

edifice बड़ी इमारत; राज भवन।

structure ढाँचेदार बनी विशाल इमारत को।

pile बहुत बड़ी इमारत या इमारतों का समूह।

**Burdensome** *see* **Onerous.**

**Burlesque** *see* **Caricature**

**Business** *see* **Affair**

**Busy, Assiduous, Diligent, Industrious, Sedulous.**

busy काम में लगा हुआ, व्यस्त या कार्यरत।

assiduous ऐसे काम में लगा हुआ जिसमें कठोर परिश्रम करना पड़ रहा हो, श्रमशील।

diligent अपने काम में दत्तचित्त होकर लगने तथा उसमें रस लेनेवाला, अध्यवसायी।

industrious परिश्रमपूर्वक कोई काम या हर कार्य करने की प्रवृत्ति वाला, परिश्रमी।

sedulous निरन्तर काम में लगा रहने वाला, उद्योगी।

**Calculate, Compute, Estimate, Reckon.**

calculate उच्च गणितीय प्रक्रियाओं से मान, मात्रा आदि का पता लगाना, परिकलन करना।

compute सामान्य गणितीय प्रक्रियाओं से निश्चित फल निकालना, संगणन करना।

estimate विचार, तर्क आदि से करीब-करीब ठीक मान, मात्रा आदि आँकना, प्राक्कलन करना।

reckon जबानी गिनती करना।

[Calculation परिकलन, Computation संगणन, Estimation अनुमान, प्राक्कलन।]

**Call, Convene, Convoke, Invite, Summon.**

call किसी से किसी स्थान पर आने के लिए कहना, बुलाना।

convene किसी दल, समाज, समिति आदि के सदस्यों को विचार विमर्श करने के लिए बुलाना, संयोजन करना।

convoke आधिकारिक रूप से बुलाना।

invite नम्रतापूर्वक या सादर किसी को अतिथि या सहयोगी के रूप में बुलाना, निमन्त्रित करना।

summon विधिक क्षेत्र में आधिकारिक तथा औपचारिक रूप से बुलाना, सम्मन भेजना।

**Caller** *see* **Visitor**

**Calm. Peaceful. Placid. Serene. Tranquil.**

calm जिसमें किसी प्रकार की अशान्ति या क्षोभ न हो; शान्त।

peaceful अव्यवस्था से रहित; शान्तिपूर्ण।

placid स्वभाव से शान्त रहने तथा आवेश या उमंग में न आनेवाला; शान्तात्मा।

serene शान्त तथा प्रसन्न रहनेवाला।

tranquil स्थायी शान्ति से युक्त; प्रशान्त।

**Campaign** *see* **Battle.**

**Can. May**

can कर सकना; विशेषतः शारीरिक या मानसिक शक्ति के द्वारा।

may कर सकना; सम्भवतया अथवा अनुमति मिलने पर।

**Cancel** *see* **Abolish.**

**Canon** *see* **Law**

**Capable** *see* **Able.**

**Copious** *see* **Plentiful.**

**Capitulate** *see* **Yield.**

**Caprice. Crotchet. Vagary. Whim**

caprice मन में सहसा उठनेवाली तरंग; मौज।

crotchet ऐसी तरंग जिसमें किसी नगण्य बात के लिए बहुत बड़ा परिवर्तन चाहा जाए; सनक।

vagary ऐसी तरंग जिसके कारण भारी खर्च करना पड़े; मद।

whim ऐसी तरंग जो निकम्मी और विचित्र हो; लहर।

**Capricious** *see* **Inconstant.**

**Captivate** *see* **Attract**

**Capture** *see* **Catch.**

**Carcass** *see* **Body**

**Care. Anxiety. Concern. Solicitude. Worry**

care आशंका होने पर किसी की सुरक्षा भावना के सम्बन्ध में होनेवाला सोच; ध्यान; फिक्र।

anxiety ऐसी सोच जिसमें मन भावी से अनिष्ट युक्त हो रहा हो; चिन्ता।

concern किसी की रक्षा के निमित्त मन में होनेवाली बेचैनी; उद्विग्नता।

solicitude किसी के सुख-सुभीते का रखा जानेवाला ध्यान; खयाल, ध्यान।

worry ऐसी चिन्ता जिसमें घोर मानसिक कष्ट हो; दुश्चिन्ता।

**Careful. Cautious. Circumspect. Discreet. Meticulous. Prudent. Scrupulous. Wary**

careful जो बड़े ध्यान से कोई काम करता हो; सावधान।

cautious जो भावी खतरे से बचने-बचाने के लिए सतर्क हो; चौकस।

circumspect हर प्रकार की परिस्थितियों में सावधान रहनेवाला; चौकन्ना।

discreet अवसर देखकर कार्य करनेवाला; कार्यदक्ष; होशियार।

meticulous ब्योरे की हर बात के प्रति सचेत रहनेवाला; अत्यधिक सतर्क।

prudent व्यावहारिक दृष्टि से सावधान; सयाना।

scrupulous हर बात की शुद्धता, सत्यता आदि का पूरा ध्यान रखनेवाला; सूक्ष्मदर्शी।

wary जो सशंकित होने के कारण सावधान हो; सजग।

**Caress, Cuddle Dandle Fondle, Neck, Pet.**

caress गले लगा, थप-थपा, चूमते या हाथ फेरते हुए प्यार प्रदर्शित करना।

cuddle (छोटे बच्चों को) गोद में लेकर प्यार करना।

dandle (छोटे बच्चों को) उछालते हुए प्यार प्रदर्शित करना।

fondle गोद में ले या छाती से लगाकर चूमते हुए प्यार प्रदर्शित करना

neck (नवदम्पति के सम्बन्ध में) गले लगकर प्रेम प्रदर्शित करना।

pet इस प्रकार दुलार करना कि कोई प्रेम भाजन बन जाए।

**Caricature Burlesque Lampoon, Parody Satire**

caricature ऐसा चित्रण जो अतिशयोक्तिपूर्ण तथा हास्यास्पद हो; व्यंग्य चित्र।

burlesque साधारण विषय को गम्भीर या गम्भीर विषय को साधारण मानकर किया जाने वाला उसका हास्यास्पद तथा अपमानपूर्ण चित्रण या अनुकरण; व्यंग्य चित्र।

lampoon ऐसी साहित्यिक रचना जिसमें किसी की भूलों-दोषों आदि का खूब मजाक उड़ाया गया हो निन्दा-लेख ।

parody किसी कवि की की जानेवाली व्यंग्यपूर्ण काव्यानुकृति पैरोडी।

satire ऐसी रचना जिसमें जिन्दगी की भूलों का मजाक उड़ाया गया हो व्यंग्य-लेख व्यंग्य-काव्य ।

**Carriage** *see* **Bearing**

**Carry Bear Convey Transmit. Transport.**

carry उठा या लादकर अथवा किसी साधन द्वारा कोई चीज एक स्थान से दूसरे स्थान पर ले जाना ।

bear किसी महत्त्वपूर्ण या भारी वस्तु को ले जाना ।

convey किसी साधन द्वारा ले जाना या पहुँचाना ।

transmit किसी निमित्त-मात्र कारक द्वारा भेजना सम्प्रेषण करना ।

transport किसी दूर के स्थान पर व्यक्तियों या वस्तुओं को ले जाना ।

**Case** *see* **Instance**

**Casual** *see* **(i) Random (ii) Accidental**

**Casualty** *see* **Accident**

**Catch. Capture Nab**

catch पकड़ना विशेषतः हथियारों से या पीछा करके पकड़ना ।

capture बलात् पकड़ना गिरफ्तार करना ।

nab सहसा हिरासत में ले लेना ।

**Catechize** *see* **Ask.**

**Cause Antecedent. Determinant. Motive. Reason**

cause ऐसी घटना बात या व्यक्ति जिससे कोई परिणाम उत्पन्न किया हो कारण ।

antecedent ऐसी पूर्ववर्ती कोई घटना जो बादवाली घटना का कारण बनी हो ।

determinant किसी परिणाम का प्रबल या निर्णायक कारण ।

motive किसी कार्य को करानेवाली कारण या इरादा ।

reason तर्कपूर्ण कारण हेतु ।

**Caution** *see* **Advise**

**Cautious** *see* **Careful.**

**Celebrate Commemorate Keep. Observe Solemnize**

celebrate किसी अवसर या घटना की खुशी में उत्सव या समारोह करना मनाना ।

commemorate किसी व्यक्ति या घटना की स्मृति में कोई समारोह करना ।

keep औपचारिक रूप से कोई उत्सव करना ।

observe आदरपूर्वक तथा यथोचित ढंग से कोई उत्सव मनाना ।

solemnize धार्मिक दृष्टि से किसी अवसर पर अनुष्ठान करना ।

**Celebrated** *see* **Famous.**

**Censure** *see* **Criticize**

**Center** *see* **Middle.**

**Ceremony Formality Rite. Ritual.**

ceremony ऐसा कृत्य जो प्राय किसी अवसर-विशेष पर औपचारिक रूप से किया जाता हो समारोह संस्कार ।

formality समाज म प्रचलित कोई परम्परागत किन्तु निरर्थक कृत्य दिखावा औपचारिकता ।

rite धर्म-कर्म कर्मकाण्ड ।

ritual वे कृत्य जो सामूहिक रूप से तथा धार्मिक दृष्टिकोण से किये जाते हैं ।

**Certain** *see* **Sure**

**Certainty Assurance Certitude. Conviction.**

certainty किसी का सत्य आदि में होनेवाला विश्वास निश्चय ।

assurance ऐसा विश्वासपूर्ण निश्चय या आश्वासन कि अमुक व्यक्ति अमुक प्रकार का काम करेगा या नहीं करेगा ।

certitude दृढ़ निश्चय ।

conviction ऐसा निश्चय जो संशय दूर हो जाने पर हुआ हो आत्म प्रत्यय ।

**Certify** *see* **Approve**

**Certitude** *see* **Certainty**

**Cease** *see* **Stop.**

**Chagrined** *see* **Ashamed.**

**Chain** *see* **Series**

**Chance** *see* **(I) Happen, (II) Random.**

cheap  जिसकी क़ीमत या लागत कम हो तथा जो घटिया दर्जे का हो; सस्ता।

inexpensive  उपयोगिता या महत्त्व के विचार से जिसकी क़ीमत कम हो; अल्पमूल्य।

**Cheat. Defraud. Dupe. Hoax. Swindle. Trick.**

cheat  बेईमानी या धोखा देकर दूसरों को ठगना।

defraud  धोखे से या चाल चलकर दूसरे की सम्पत्ति, अधिकार आदि का नाजायज़ फ़ायदा उठाना।

dupe  किसी भोले भाले व्यक्ति को उल्लू बनाकर उसका धन ऐंठना।

hoax  मज़ाक़-मज़ाक़ में किसी का धन ऐंठ लेना।

swindle  किसी में विश्वास उपजाकर उसका धन ऐंठना।

trick  चालाकी या दाँव से दूसरे की चीज़ या धन ले लेना।

**Check** *see* **Restrain.**

**Cheerful** *see* ***Happy***

**Chief. Foremost. Leading. Main. Prime. Principal.**

chief  पद, महत्त्व आदि के विचार से सबसे बढ़कर; मुख्य।

foremost  जो सबसे आगे बढ़ गया हो और इसीलिए जिसने सबसे अधिक महत्त्व प्राप्त कर लिया हो; सर्वप्रथम।

leading  जिसमें आगे ले चलने, चलाने या बढ़ाने की क्षमता हो; प्रमुख।

main  अन्य अंगों, अवयवों आदि की तुलना में अधिक महत्त्वपूर्ण।

prime  समय, शक्ति, पद, महत्त्व आदि के विचार से प्रथम; प्रधान।

principal  वर्ग या पूर्ण न्याय के विचार से औरों से बढ़कर तथा अन्यों पर नियन्त्रण रखनेवाला; प्रधान।

**Childlike. Childish**

childlike  बालोचित, विशेषतः बच्चों के अच्छे गुणों का सूचक।

childish  बचकाना, विशेषतः उनके अवगुणों का सूचक।

**Cherish** *see* ***Appreciate.***

**Childish** *see* **Childlike**

**Chivalrous** *see* ***Brave.***

**Choice. Alternative. Election. Option. Preference. Selection.**

choice अपने विवेक से पसन्द करने या चुनने की क्रिया या भाव चयन।

alternative दो चीजों या सम्भावनाओं में से किसी एक को चुनने की क्रिया विकल्प।

election आधिकारिक किन्तु औपचारिक चुनाव निर्वाचन।

option उच्च अधिकारी से प्राप्त अधिकार जिसमें चुनने की पूर्ण स्वतन्त्रता होती है वरण।

preference प्रवृत्ति या शौक से किसी को अधिक महत्त्व देने तथा पसन्द करने की क्रिया या भाव वरीयता तरजीह।

selection बहुत-सी चीजों में से सावधानी से छाँट चुनकर किया गया चयन चुनाव।

**Choose Elect. Pick. Prefer Select.**

choose अनेक में से विवेकपूर्वक चुनना।

elect आधिकारिक किन्तु औपचारिक रूप से चुनना निर्वाचित करना।

pick अधिक मात्रा में उपलब्ध वस्तुओं में से विचारपूर्वक या यों ही कोई चीज उठा या चुन लेना।

prefer अपनी प्रवृत्ति या शौक के अनुसार पसन्द करना वरीयता देना।

select गुण योग्यता आदि के आधार पर चयन या वरण करना।

**Chuckle** *see* **Laugh.**

**Circular** *see* **Round**

**Circumspect** *see* **Careful.**

**Circumstance** *see* **Event**

**Civil Courteous Polite**

civil सम्मानपूर्ण तथा शिष्टतापूर्ण व्यवहार।

courteous विनय औचित्य तथा शिष्टता का सहज व्यवहार।

polite सामाजिक व्यवहार की दृष्टि से नम्र विनम्र शिष्ट।

**Claim** *see* **Demand.**

**Clamour** *see* **Noise**

**Clear** *see* **Evident**

**Clemency** *see* **Mercy**

**Clever Cunning Ingenious. Shrewd.**

clever तेज बुद्धिवाला तथा कार्यकुशल चतुर, चालाक ।
cunning जो समझ-बूझकर कुटिलतापूर्ण काम करता हो धूर्त ।
ingenious जो नई बात या ढंग खोज निकालने में कुशल हो विलक्षण ।
shrewd व्यवहार-कुशल ।

**Clever** *see* **Intelligent**

**Climax** *see* **Summit**

**Cling** *see* **Stick.**

**Cloister Convent. Monastery Nunnery**

*cloister* ऐसा एकान्त स्थान जहाँ धार्मिक दृष्टि से आदमी संसार से विरक्त होकर रहता हो विहार ।
convent : ईसाइयों का मठ ।
monastery ईसाई विरागियों का मठ ।
nunnery ईसाई विरागिनियों का मठ ।

**Close Conclude. End. Finish. Terminate**

close (खुले हुए को) बन्द करना ।
conclude निश्चय के अनुसार औपचारिक रूप से बन्द करना ।
end किसी चलते हुए व्यापार को (चाहे वह पूर्ण हुआ हो अथवा न हुआ हो) बन्द करना ।
finish इच्छित उद्देश्य की सिद्धि होने पर बन्द या समाप्त करना समापन करना ।
terminate सीमा पर पहुँच जाने पर बन्द करना ।

**Close** *see* **Familiar**

**Clumsy** *see* **Awkward**

**Clutch** *see* **Take.**

**Coalition** *see* **Alliance.**

**Coast** *see* **Shore.**

**Coerce** *see* **Force**

**Cogent** *see* **Valid.**

**Cogitate** *see* **Think.**

**Cognate** *see* **Related.**

**Cognation** *see* **Kinship.**

**Cognizant** *see* **Aware.**

Cohere see Stick.

Collate see Compare.

Colleague see Associate.

Collected see Cool.

Colossal see Enormous.

Combat see Battle

Combine see Join.

Comely see Beautiful.

**Comfort. Console Relieve Solace Soothe.**

comfort किसी को नया बल या उत्साह देकर उसका दुःख-दर्द कम करना।

console दुःख-दर्द की अनुभूति कम करने तथा धैर्य बनाने के लिए सान्त्वना देना।

relieve : कुछ समय के लिए दुःख-दर्द को अथवा तकलीफ घटा देना (विशेष कष्ट कम कर देना)।

solace किसी उदासी में किसी का ध्यान दूसरी ओर आकृष्ट करके उसे बहलाकर दुःख-दर्द भुला देना।

soothe दुःख-दर्द का उपशमन या निराकरण करना।

**Comfortable Cozy Snug**

comfortable (स्थान) जो सुखकर तथा स्वास्थ्यकर हो और जहाँ कष्ट असुविधा आदि न होने से हो आरामदेह।

cozy (स्थान) जो मौसमी सख्तियों से बचाव प्रदान करने वाला हो सुविधापूर्ण।

snug (स्थान) जो आकार-प्रकार में छोटा होने पर भी सुविधाजनक और सुरक्षित हो।

Comic see Funny

Comical see Funny

**Command. Bidding Dictate Injunction. Mandate Order**

command किसी वरिष्ठ (अधिकारी) द्वारा दिया हुआ आदेश, समादेश।

bidding ऐसा आदेश जो अपना हित या स्वार्थ द्वारा दिया गया हो और जिसका पालन करना आवश्यक हो, आज्ञा।

dictate (क) आधिकारिक विशेषतः अधिनायक का आदेश अभिदेश।
(ख) अन्तरात्मा का आदेश।

injunction न्यायालय द्वारा कोई काम न करने के लिए दिया हुआ आदेश व्यादेश।

mandate ऐसा आदेश जिसका पालन अनिवार्य और अवश्यम्भावी हो आदेश।

order अधीनस्थ को दी हुई आज्ञा जिसका पालन अन्य आज्ञाओं की अपेक्षा सबसे पहले करना पड़ता है आदेश।

**Command** *see* **Power**

**Commemorate** *see* **Celebrate.**

**Commence** *see* **Begin.**

**Comment** *see* **Remark.**

**Commiseration** *see* **Pity**

**Commission** *see* **Authorize**

**Commit. Confide Consign. Entrust**

commit सँभालने या रखने के लिए दूसरे को कोई चीज देना सुपुर्द करना।

confide कोई चीज किसी आत्मीय के पास रख छोड़ना सहेजना।

consign औपचारिक प्रक्रिया द्वारा कोई चीज किसी को देना सौंपना।

entrust किसी ऐसे आदमी को कोई महत्वपूर्ण चीज सौंपना जिस पर पूर्ण विश्वास हो।

**Common. Familiar General. Ordinary Popular Vulgar**

common जो सब में हो या जिसमें सब का हिस्सा हो अथवा जो हर जगह उपलब्ध हो सामान्य।

familiar जिसे विस्तृत क्षेत्र में जाना तथा आसानी से पहचाना भी जा सकता हो जाना-बूझा।

general जिसका सम्बन्ध वर्ग के हर सदस्य से हो सामान्य, वर्ग सामान्य।

ordinary ऐसी विशेषताहीन चीज जो सर्वत्र उपलब्ध हो मामूली साधारण।

popular जिसने लोक या जन-साधारण में प्रचलन पा लिया हो; लोक-गत।

vulgar साधारण लोक-विषयक; आम।

**Common** *see* **Mutual.**

**Companion** *see* **Associate.**

**Compare. Collate. Contrast.**

compare यह देखना कि कौन-कौन बातें एक जैसी और कौन-कौन भिन्न हैं; तुलना करना; मिलान करना।

collate विस्तृत रूप से तथा आलोचनात्मक दृष्टि से मिलान करना; परिशीलन करना।

contrast यह देखना कि परस्पर क्या-क्या या कौन कौन-सी विभिन्नताएँ हैं; भेद दिखाना।

[Comparison तुलना, मिलान; Collation परिशीलन; Contrast व्यतिरेक।]

**Compassion** *see* **Pity**

**Compassionate** *see* **Tender**

**Compel** *see* **Force**

**Competent** *see* **(i) Able, (ii) Sufficient.**

**Competition. Emulation. Rivalry**

competition किसी एक ही पद, पुरस्कार, वस्तु आदि की प्राप्ति के लिए अनेक लोगों द्वारा किया जानेवाला प्रयत्न; होड़; प्रतियोगिता।

emulation किसी उन्नतिशील व्यक्ति की बराबरी तक पहुँचने या उससे आगे निकल जाने के लिए किया जानेवाला प्रयत्न या होनेवाली भावना; स्पर्धा।

rivalry व्यापार आदि में एक से या अधिक [illegible] के विरोधियों में होनेवाली द्वेषपूर्ण प्रतिद्वन्द्विता; [illegible] या [illegible]।

**Complete. Entire. Full. Intact. Total. Whole**

complete पूर्ण इकाई के रूप में होनेवाला; पूरा।

entire जिसमें कुछ कम किया या निकाला न गया हो; समूचा।

full जो ऐसी सब बातों से युक्त हो जो आवश्यक हों; भरा; भरा-पूरा।

intact जो खण्डित या क्षीण न हुआ हो; अछूता; अक्षत।

total सब चीज़ों का ऐसा जोड़ जिसमें से कोई चीज़ छूटी न हो कुल सब।

whole आरम्भ से अन्त तक या एक सिरे से दूसरे सिरे तक जितना हो उतना सब सारा।

**Complex. Complicated. Intricate. Involved.**

complex जिसके अंग प्रत्यंग इस प्रकार एक-दूसरे से मिले हों कि उन्हें जानने या संचालित करने के लिए विशेष अध्ययन प्रशिक्षण आदि की आवश्यकता हो जटिल।

complicated इस प्रकार उलझा हुआ कि उसे समझने में कठिनाई होती हो उलझाव भरा।

intricate जो इतना अधिक उलझा हुआ हो कि उसे सुलझाना कठिन हो पेचीला।

involved इस प्रकार उलझा हुआ कि अस्पष्ट और अव्यवस्थित जान पड़े गहन और पेचीला अस्तव्यस्त।

**Complicated** *see* **Complex.**
**Component** *see* **Element.**
**Comport** *see* **Behave**
**Composed** *see* **Cool.**
**Comrade** *see* **Associate.**
**Comprehend** *see* **Include.**
**Compress** *see* **Contract.**
**Compromise** *see* **Agreement.**
**Compunction** *see* **Penitence**
**Compute** *see* **Calculate**
**Conceal** *see* **Hide**
**Conceit** *see* **Pride.**
**Concept** *see* **Idea.**
**Conception** *see* **Idea.**
**Concern** *see* **(i) Care, (ii) Affair**

**Concise. Laconic. Pithy. Succinct. Terse.**

concise गुम्फित सार-भरा तथा थोड़े-से शब्दों में होनेवाला संक्षिप्त।

laconic इतना संक्षिप्त कि अपूर्ण या द्व्यर्थक प्रतीत हो।
pithy संक्षिप्त परिहासपूर्ण तथा ज़ोरदार।
succinct अति संक्षिप्त विशेषतः स्पष्ट और सुगठित।
terse अत्यन्त स्पष्ट विशेषतः व्यवस्थित तथा संक्षिप्त।

**Conclude** *see* **(i) Decide, (ii) Close, (iii) Infer**
**Concur** *see* **Consent**
**Condemn** *see* **Criticize.**
**Condense** *see* **Contract.**
**Condition** *see* **State**
**Condolence** *see* **Pity**

**Conduct Control. Direct. Manage**

conduct अपनी देख रेख में विशेषतः ज्ञान, बुद्धि और कुशलता का उपयोग करते हुए कोई काम या प्रक्रिया करना। संचालित करना।
control दृढ़ निर्देशनों के अनुसार व्यवस्था करना नियन्त्रण करना।
direct प्रत्यक्ष या अप्रत्यक्ष देख रेख में आज्ञाओं तथा निर्देशों से काम कराना निर्देशित करना।
manage अपनी देख रेख में ब्योरे की हर मद का ध्यान रखते हुए प्रबन्ध या व्यवस्था कराना।

**Conduct** *see* **Behave**
**Confederacy** *see* **Alliance**
**Confederate** *see* **Associate**
**Confederation** *see* **Alliance**
**Confer** *see* **Give**
**Confess** *see* **Acknowledge**
**Confide** *see* **Commit**

**Confidence Assurance Selfconfidence**

confidence किसी की योग्यता या क्षमता पर होनेवाला विश्वास।
assurance किसी को दिलाया जानेवाला विश्वास आश्वासन।
self-confidence अपनी क्षमता या योग्यता पर होनेवाला विश्वास आत्मविश्वास।

**Confidence** *see* **Belief**
**Confident** *see* **Sure**

total सब चीजों का ऐसा जोड़ जिसमें से कोई चीज छूटी न हो कुल सब।

whole आरम्भ से अन्त तक या एक सिरे से दूसरे सिरे तक जितना हो उतना सब सारा।

**Complex. Complicated. Intricate. Involved.**

complex जिसके अंग प्रत्यंग इस प्रकार एक-दूसरे से मिले हों कि उन्हें जानने या सञ्चालित करने के लिए विशेष अध्ययन, प्रशिक्षण आदि की आवश्यकता हो जटिल।

complicated इस प्रकार उलझा हुआ कि उसे समझने में कठिनाई होती हो उलझाव भरा।

intricate जो इतना अधिक उलझा हुआ हो कि उसे सुलझाना कठिन हो; पेचीला।

involved इस प्रकार उलझा हुआ कि अस्पष्ट और अव्यवस्थित जान पड़े गहन और पेचीला अन्तर्ग्रस्त।

| | | |
|---|---|---|
| **Complicated** | *see* | **Complex.** |
| **Component** | *see* | **Element.** |
| **Comport** | *see* | **Behave.** |
| **Composed** | *see* | **Cool.** |
| **Comrade** | *see* | **Associate.** |
| **Comprehend** | *see* | **Include.** |
| **Compress** | *see* | **Contract.** |
| **Compromise** | *see* | **Agreement.** |
| **Compunction** | *see* | **Penitence.** |
| **Compute** | *see* | **Calculate** |
| **Conceal** | *see* | **Hide** |
| **Conceit** | *see* | **Pride.** |
| **Concept** | *see* | **Idea.** |
| **Conception** | *see* | **Idea.** |
| **Concern** | *see* | **(i) Care (ii) Affair** |

**Concise, Laconic. Pithy Succinct. Terse.**

concise सुगठित सार भरा तथा थोड़े-से शब्दों में होनेवाला संक्षिप्त।

laconic इतना संक्षिप्त कि मनूस या द्वयार्थक प्रतीत हो ।

pithy संक्षिप्त परिहासपूर्ण तथा ज़ोरदार ।

succinct अति संक्षिप्त विशेषतः स्पष्ट और सुगठित ।

terse अत्यन्त स्पष्ट विशेषतः व्यवस्थित तथा संक्षिप्त ।

**Conclude** *see* **(i) Decide, (ii) Close, (iii) Infer**

**Concur** *see* **Consent.**

**Condemn** *see* **Criticize**

**Condense** *see* **Contract.**

**Condition** *see* **State**

**Condolence** *see* **Pity**

**Conduct. Control. Direct Manage**

conduct अपनी देख रेख में, विशेषतः ज्ञान बुद्धि और कुशलता का उपयोग करते हुए कोई काम या प्रक्रिया करना संचालित करना ।

control दृढ़ निर्देशों के अनुसार व्यवस्था करना नियन्त्रण करना ।

direct प्रत्यक्ष या अप्रत्यक्ष देख रेख में आज्ञाओं तथा निर्देशों से काम कराना निर्देशित करना ।

manage अपनी देख रेख में ब्योरे की हर मद का ध्यान रखते हुए प्रबन्ध या व्यवस्था कराना ।

**Conduct** *see* **Behave**

**Confederacy** *see* **Alliance**

**Confederate** *see* **Associate**

**Confederation** *see* **Alliance**

**Confer** *see* **Give**

**Confess** *see* **Acknowledge**

**Confide** *see* **Commit.**

**Confidence Assurance Selfconfidence**

confidence किसी की योग्यता या क्षमता पर होनेवाला विश्वास ।

assurance किसी का दिलाया हुआ विश्वास आश्वासन ।

selfconfidence अपनी क्षमता या योग्यता पर होनेवाला विश्वास आत्मविश्वास ।

**Confidence** *see* **Belief**

**Confident** *see* **Sure**

**Confidential** *see* **Familiar**

**Confirmation. Authentication. Corroboration. Validation Verification.**

confirmation अनिश्चित या संदिग्ध कथन की पुष्टि पुष्टिकरण।

authentication अधिकारी या विशेषज्ञ द्वारा प्रमाणित किया जाना प्रमाणीकरण।

corroboration एक कथन की पुष्टि दूसरे कथन से करना परिपुष्टि।

validation आधिकारिक रूप से दी हुई मान्यता या की हुई पुष्टि अभिपुष्टि।

verification जाँच-पड़ताल मिलान आदि के द्वारा किसी बात की सत्यता सिद्ध करना; सत्यापन।

**Conflict. Contention. Contest. Fight. Struggle**

conflict परस्पर विरोधी विचारों स्वार्थों आदि में चलनेवाला संघर्ष।

contention मौखिक संघर्ष कहा-सुनी।

contest ऐसा संघर्ष जिसमें दूसरों पर अपनी श्रेष्ठता सिद्ध करनी होती है प्रतियोगिता।

fight ऐसा संघर्ष जिसमें हाथापाई या लड़ाई होती हो।

struggle ऐसा संघर्ष जिसमें घोर प्रयत्न करना पड़े।

**Confusion Chaos. Disarray Disorder Jumble. Muddle.**

confusion चीज़ों या बातों की ऐसी गड़बड़ी जिसमें उन्हें अलग-अलग करना या पहचानना कठिन हो जाता।

chaos संगठन तथा प्रशासन के नष्ट होने पर मचनेवाली गड़बड़ी अस्त-व्यस्तता।

disarray व्यवस्था व क्रमबद्धता का नष्ट होना; गोलमाल।

disorder व्यवस्था का नष्ट या अस्त-व्यस्त होना अव्यवस्था।

jumble भिन्न-भिन्न आकार प्रकार या रूप-रंग की वस्तुओं का एक ही में होनेवाला सम्मिश्रण गड्डमड्ड।

muddle कुव्यवस्था के कारण होनेवाली गड़बड़ी।

**Conform** *see* **Adapt.**

**Confounded** *see* **Puzzled.**

**Confused** *see* **Puzzled.**

**Confute** *see* **Disprove.**

stoic अनासक्त या निर्लिप्त।

stolid अभावुक और निष्क्रिय।

**Impeach** *see* **Accuse.**

**Impecunious** *see* **Poor**

**Impede** *see* **Hinder**

**Impediment** *see* **Obstacle.**

**Impertinent. Impudent. Insolent**

impertinent अक्खड़ विशेषत: हठी।

impudent अक्खड़ विशेषत: हठी और निर्लज्ज।

insolent अक्खड़ विशेषत: बदतमीज़।

**Impetuous** *see* **Sudden.**

**Implement. Appliance. Instrument. Tool.**

Implement किसी काम की सिद्धि में सहायक होने वाली चीज़ें उपकरण।

appliance हाथ से चलाई जानेवाली कोई घरेलू मशीन या उपकरण।

instrument वैज्ञानिक विशेषत: सूक्ष्म काम करने के उपकरण: उपस्कर।

tool (दस्तकारी से सम्बन्धित) औज़ार।

**Implore** *see* **Beg**

**Imply** *see* **Suggest.**

**Impolite** *see* **Rude**

**Import** *see* **Meaning**

**Importance. Consequence Significance. Weight.**

importance महत्त्व विशेषत: अर्थ प्रभाव आदि के विचार से।

consequence महत्त्व विशेषत: किसी प्रकार के फल या परिणाम के विचार से।

significance सार्थकता विशेषत: अर्थ आशय के विचार से।

weight मानसिक महत्त्व।

**Importune** *see* **(i) Beg (ii) Urge.**

**Imposing** *see* **Grand.**

**Impotent** *see* **Infertile.**

**Impoverished** *see* **Poor**

Imprecate *see* Curse.

Impress *see* Affect.

Impression *see* Idea.

**Improper Indecent Indecorous. Indelicate Unbecoming. Unseemly**

improper जो मान्य स्तर के विचार से उचित न हो अनुचित ।

indecent नैतिक या चारित्रिक दृष्टि आक्षेपपूर्ण; अनुचित तथा अशोभनीय ।

indecorous जो शिष्टसम्मत न हो अशिष्टतापूर्ण ।

indelicate अविनयपूर्ण और ओछा ।

unbecoming जो व्यक्ति विशेष के लिए उचित न हो ।

unseemly जो परिस्थिति विशेष की दृष्टि से उचित न हो ।

**Improve Ameliorate. Better**

improve मरम्मत या तब्दीली करके ठीक करना सुधारना ।

ameliorate असह्य हीन या दयनीय स्थिति से उभारना या सुधारकर ठीक करना ।

better सुधारकर सन्तोषजनक रूप देना ।

Impudent *see* Impertinent.

Impugn *see* Deny

Impute *see* Ascribe.

**Inactive. Idle Inert. Passive.**

inactive जिसमें क्रियाशीलता न हो निष्क्रिय ।

idle जिसे काम न हो या जो काम न करता हो निकम्मा ।

inert पूर्ण रूप से निश्चेष्ट जड़ ।

passive उदासीन और अप्रतिरोधी अकर्मण्य ।

Inagurate *see* Begin.

Inanimate *see* Dead.

Inattentive *see* Absentminded.

Inborn *see* Innate.

Inbred *see* Innate.

Inception *see* Origin.

Incessant *see* Continual.

**Incident** *see* **Event.**

**Incidental. Adventitious.**

incidental । जो अनावश्यक या गौण प्रकृति का होने पर
साथ लगा हुआ हो आनुषंगिक।

adventitious स्वाभाविक अंग या सम्बन्ध न होने पर भी
के साथ आकस्मिक रूप से लग जाय बाहरी।

**Incite. Arouse. Foment. Instigate.**

incite अच्छे या बुरे काम के लिए प्रेरणा देना उकसाना प्रेरित
उत्तेजित करना।

arouse उद्दीप्त या जाग्रत करना।

foment निरन्तर उत्तेजित करते रहना।

instigate दूषित उद्देश्य से उभाड़ना या भड़काना।

**Inclination. Bent. Leaning Proclivity Propensity**

inclination हल्का या गहरा स्वभावगत झुकाव रुचि।

bent गहरा स्वभावगत झुकाव रुझान शौक।

leaning किसी प्रकार के आकर्षण के फलस्वरूप होनेवाला झुकाव
खिंचाव।

proclivity व्यसन के फलस्वरूप होनेवाला रुझाव लत।

propensity ऐसा रुझाव जो असंयमित या अनियन्त्रित हो लत।

**Include. Comprehend. Embrace Involve.**

include अंग के रूप में सम्मिलित करना अन्तर्गत करना।

comprehend अपने क्षेत्र में लाना अन्तर्व्याप्त करना।

embrace (क) विभिन्न प्रकार की वस्तुओं को मिलाना समाविष्ट
करना। (ख) भिन्न जातियों के लोगों को अपनाना गले लगाना।

involve सम्बन्धित चीज़ों को मिलाना समेट करना।

**Inconstant. Capricious. Fickle. Instable Unsteady**

inconstant जिसमें दृढ़ता का अभाव हो परिवर्तनशील।

capricious घुन धुन विशेषतः सनकी।

fickle जो जल्दी जल्दी अपना निश्चय बदलता रहता हो चल-चित्त।

unstable जिसका अपने मनोवेगों पर नियंत्रण न हो चंचल।

unsteady जो स्थिर न रह सकता हो अस्थिर।

mprecate *see* Curse.
mpress *see* Affect.
mpression *see* Idea.

mproper Indecent. Indecorous. Indelicate. Unbecoming. Unseemly

improper जो मान्य स्तर के विचार से उचित न हो अनुचित।
indecent नैतिक या चारित्रिक दृष्टि आक्षेपपूर्ण, अनुचित तथा अशोभनीय।
indecorous जो शिष्टसम्मत न हो अशिष्टतापूर्ण।
indelicate अविनयपूर्ण और ओछा।
unbecoming जो व्यक्ति विशेष के लिए उचित न हो।
unseemly जो परिस्थिति विशेष की दृष्टि से उचित न हो।

mprove. Ameliorate. Better

improve मरम्मत या तरकीबी करके ठीक करना सुधारना।
ameliorate असह्य हीन या दयनीय स्थिति से उभारना या सुधारकर ठीक करना।
better सुधारकर सन्तोषजनक रूप देना।

mpudent *see* Impertinent.
mpugn *see* Deny
mpute *see* Ascribe.

nactive. Idle. Inert. Passive.

inactive जिसमें क्रियाशीलता न हो निष्क्रिय।
idle जिसे काम न हो या जो काम न करता हो निकम्मा।
inert पूर्ण रूप से निश्चेष्ट जड़।
passive उदासीन और अप्रतिरोधी अकर्मण्य।

Inaugurate *see* Begin.
Inanimate *see* Dead.
Inattentive *see* Absentminded.
Inborn *see* Innate.
Inbred *see* Innate.
Inception *see* Origin.
Incessant *see* Continual.

**Incident** *see* **Event.**

**Incidental. Adventitious.**

incidental । जो अनावश्यक या गौण प्रकृति का होने पर भी किसी के साथ लगा हुआ हो आनुषंगिक।

adventitious स्वाभाविक अंग या सम्बन्ध न होने पर भी जो किसी के साथ आकस्मिक रूप से लग जाय बाहरी।

**Incite. Arouse. Foment. Instigate.**

incite अच्छे या बुरे काम के लिए प्रेरणा देना उकसाना प्रवृत्त करना उत्तेजित करना।

arouse उद्दीप्त या जाग्रत करना।

foment निरन्तर उत्तेजित करते रहना।

instigate दूषित उद्देश्य से उभाड़ना या भड़काना।

**Inclination. Bent. Leaning Proclivity Propensity**

inclination हल्का या गहरा स्वभावगत झुकाव रुचि।

bent गहरा स्वभावगत झुकाव स्वभाव मोड़।

leaning किसी प्रकार के आकर्षण के फलस्वरूप [illegible] झुकाव।

proclivity व्यसन के फलस्वरूप होनेवाला [illegible]।

propensity ऐसा स्वभाव जो अपर्याप्त या [illegible]

**Include. Comprehend. Embrace. Involve.**

include अंग के रूप में सम्मिलित करना [illegible]

comprehend अपने क्षेत्र में लाना [illegible]

embrace (क) विभिन्न प्रकार की [illegible] करना। (ख) भिन्न व्यक्तियों के [illegible]

involve सम्बन्धित चीजों का [illegible]

**Inconstant. Capricious. Fickle. [illegible]**

inconstant जिसमें दृढ़ता [illegible]

capricious [illegible]

fickle जो कभी-कभी [illegible]

unstable जिसका [illegible]

unsteady जो स्थिर [illegible]

**Increase Augment. Enlarge Multiply**

increase मान मात्रा आदि में बढ़ाना, वृद्धि करना ।

augment जोड़-बटोरकर बढ़ाना ।

enlarge विस्तृत बनाना, विस्तार करना ।

multiply गुणन द्वारा संख्या बढ़ाना ।

**Indecent** *see* Improper

**Indecorous** *see* Improper

**Indelicate** *see* Improper

**Independence** *see* Freedom.

**Indication** *see* Sign.

**Indict** *see* Accuse

**Indifferent. Detached. Disinterested.**

indifferent जिसका चित्त दुःखी होकर किसी बात से हट गया हो, विरक्त, उदासीन ।

detached अलग तथा तटस्थ रहनेवाला, निर्लेप ।

disinterested जिसकी किसी बात विशेष में रुचि या स्वार्थ न हो, निःस्वार्थ, निस्पृह, पक्षपात रहित ।

**Indigenous** *see* Native.

**Indigent** *see* Poor

**Indignation** *see* Anger

**Indispensable** *see* Essential.

**Indisposed** *see* Ill.

**Individual** *see* (i) Characteristic (ii) Single.

**Induce** *see* Persuade.

**Industrious** *see* Busy

**Inelastic** *see* Stiff

**Inept** *see* Awkward.

**Inert** *see* Inactive

**Inexpensive** *see* Cheap.

**Infamy** *see* Disgrace

**Infatuation** *see* Love.

**Infer. Conclude. Deduce. Gather. Judge**

infer तथ्यों या साक्ष्य के आधार पर किसी निर्णय पर पहुँचना, अनुमित करना।

conclude तर्क के अन्त में अन्तिम निष्कर्ष पर पहुँचना, उपसंहार करना।

deduce अनुमान द्वारा निष्कर्ष पर पहुँचना।

gather तथ्य और तर्क के आधार पर निष्कर्ष पर पहुँचना।

judge निरीक्षण-परीक्षण द्वारा निर्णय पर पहुँचना।

**Infertile. Barren. Impotent. Sterile. Unfruitful.**

infertile जो उर्वर न हो, अनुर्वर।

barren (क) जिसमें उपज न होती हो, ऊसर। (ख) जो बच्चा न देती हो, बाँझ।

impotent (पुरुष) जिसमें स्त्री-सम्भोग की शक्ति न हो, नपुंसक, हिजड़ा।

sterile (स्त्री) बाँझ।

unfruitful न फलनेवाला, अनुत्पादक।

**Infidel** *see* **Atheist.**

**Inflexible** *see* **Stiff**

**Influence** *see* **Affect.**

**Information. Knowledge. Learning. Wisdom.**

information वह जानकारी जो पठन, निरीक्षण करने या सूचनाओं के आधार पर होती है, जानकारी।

knowledge अनुभव, शिक्षा-दीक्षा तथा निरीक्षण-परीक्षण द्वारा प्राप्त की जाने वाली जानकारी, ज्ञान।

Learning अध्ययन से विज्ञान, साहित्य, कला, दर्शन आदि के अध्ययन से प्राप्त होनेवाला ज्ञान, विद्या।

wisdom व्यावहारिक ज्ञान, प्रखर बुद्धि।

**Infrequent** *see* **Rare**

**Infringe** *see* **Trespass.**

**Ingenious** *see* **Clever**

**Ingenuous** *see* **Naive.**

**Ingredient** *see* **Element.**

Inhuman *see* Cruel.

Iniquitous *see* Vicious

Initiate *see* Begin.

Injunction *see* Command.

**Injure. Damage. Harm. Hurt. Impair. Spoil.**

injure आघात करना, विशेषतः रूप रंग या स्वास्थ्य विकृत या नष्ट करना।

damage नुकसान या हानि पहुँचाना, क्षति करना।

harm कष्ट या दुःख देना, अपकार करना।

hurt ठेस लगाना या चोट करना।

impair विकार उत्पन्न करके क्षीण या कमजोर बना देना, विकृत करना।

spoil खराब या नष्ट भ्रष्ट करना, बिगाड़ना।

**Innate. Congenital. Hereditary. Inborn. Inbread.**

innate स्वभाव तथा शारीरिक गठन के विचार से जो अंग रूप हो, अन्तर्गत।

congenital जन्म के साथ-साथ उत्पन्न होनेवाला, जन्मजात।

hereditary जन्म से विशेषतः रक्त सम्बन्ध से प्राप्त होने वाला, पैतृक।

inborn जिसके सम्बन्ध में यह लगता हो कि यह जन्म से ही हो रहा है, स्वाभाविक।

inbread गर्भ से ही होनेवाला, विशेषतः नस्ल या जाति के प्रभाव से युक्त, वंशगत।

Innumerable *see* Many

Inordinate *see* Excessive.

Inquest *see* Investigation.

Inquire *see* Ask.

Inquisition *see* Investigation.

Inquisitive *see* Curious.

Insinuate *see* Suggest.

Insolent *see* (i) Impertinent, (ii) Proud.

**Inspect. Examine. Scrutinize. Test.**

inspect चूक, दोष आदि निकालने के लिए देखना-भालना; निरीक्षण करना।

examine गुण, दशा, स्थिति आदि की जाँच करना; परीक्षण करना।

scrutinize ब्यौरे की हर छोटी-मोटी बात को समझने के लिए गौर से देखना; संवीक्षण करना।

test यह देखना कि उपयोग, प्रयोग, व्यवहार आदि में कोई चीज कहाँ तक खरी उतरती या लाभप्रद सिद्ध हो सकती है; जाँचना।

**Instance. Case. Example. Illustration.**

instance सामान्य कथन को प्रमाणित या पुष्ट करनेवाली कोई दूसरी बात; दृष्टान्त।

case कोई ऐसी घटना या स्थिति जो किसी सामान्य सत्ता की सूचक हो; प्रघटन; केस।

example सामान्य नियम का परिचायक प्रयोगात्मक रूप; उदाहरण।

illustration ऐसा उदाहरण या दृष्टान्त जो स्पष्टीकारक हो; सचित्र निदर्शन।

| | | |
|---|---|---|
| **Instigate** | *see* | **Incite.** |
| **Instruct** | *see* | **Teach.** |
| **Instrument** | *see* | **Implement.** |
| **Insult** | *see* | **Offend.** |
| **Insurrection** | *see* | **Rebellion.** |
| **Intact** | *see* | **Complete** |
| **Integrity** | *see* | **Honesty** |
| **Intellectual** | *see* | **Intelligent.** |

**Intelligent. Alert. Brilliant. Clever. Intellectual.**

intelligent जिसमें नई बात शीघ्रतापूर्वक सीख लेने की बुद्धि और योग्यता हो; कुशाग्रबुद्धि।

alert स्थिति को भाँप लेने की जिसमें क्षमता हो; चौकन्ना।

brilliant अत्यन्त कुशाग्रबुद्धि; तेज।

clever चतुर और व्यापार-निपुण; सयाना।

intellectual जिसकी ज्ञान-विज्ञान के समस्त क्षेत्रों में रुचि और पैठ हो; विद्वान्।

**Invite** *see* **Call.**
**Involve** *see* **Include.**
**Involved** *see* **Complex.**
**Ire** *see* **Anger**
**Irk** *see* **Annoy**
**Irony** *see* **Satire.**

**Irregular. Abnormal. Anomalous.**

irregular : नियम के अनुसार न होनेवाला, अनियमित।

abnormal : जो सामान्य प्रकार, स्थिति आदि से हटा-बढ़ा हो, अप सामान्य, असामान्य।

anomalous : अपसामान्य तथा विलक्षण।

**Issue** *see* **Rise.**
**Jagged** *see* **Rough.**
**Jeopard** *see* **Danger**
**Jocose** *see* **Witty**
**Jocular** *see* **Witty**

**Join. Associate. Combine. Connect. Consolidate. Link. Unite**

join : सीधा सम्पर्क स्थापित करना, मिलाना।

associate : मित्रों, सहयोगियों, साझेदारों आदि के रूप में मिलना।

combine : दो या अधिक चीज़ों को मिलाकर एक करना, एक करना।

connect : सम्बन्धित चीज़ों को मिलाना।

consolidate : एकत्र या एकीकरण करना।

link : दृढ़तापूर्वक सम्बद्ध करना।

unite : एकता लाना, संयुक्त करना।

**Jollity** *see* **Mirth.**
**Journey** *see* **Trip**
**Joy** *see* **Pleasure.**
**Joyful** *see* **Happy**
**Joyous** *see* **Happy**
**Judge** *see* **Infer**
**Judicious** *see* **Wise**

**Jumble** *see* **Confusion.**
**Jurisdiction** *see* **Power**
**Keen** *see* **(i) Eager (ii) Sharp**

**Keep. Withhold Retain.**
keep अपने अधिकार में रखना ।
withhold अपने पास या बंधन में रखना और मुक्त न करना
रहना ।
retain अपने अधिकार से बाहर न जाने देना सँभाल रखना ।

**eep** *see* **Celebrate**
**Kidnapping** *see* **Abduction.**
**Kindred** *see* **Related.**

**Kill. Assassinate. Dispatch Execute. Murder Slay**
kill जान ले लेना मार डालना ।
assassinate योजना बनाकर मार डालना हत्या करना ।
dispatch एकाएक और फुर्ती से मार डालना ।
execute फाँसी चढ़ाकर मार डालना ।
murder दुर्भावनावश मार डालना वध करना ।
slay संहार करना उग्रतापूर्वक हिंसा करना ।

**Kind. Benign.**
kind सद्भावपूर्वक दूसरों की सहायता करने और उनके सुख-सुभीते का ध्यान रखनेवाला कृपालु ।
benign उदारतापूर्वक कष्ट या कठिनाई से दूसरों को उबारने अथवा उन्हें क्षमा प्रदान करनेवाला दयालु ।

**inship. Affinity Agnation. Cognation. Enation.**
kinship रक्त या विवाह के फलस्वरूप होनेवाला सम्बन्ध रिश्ता नाता ।
affinity विवाह के द्वारा स्थिर होनेवाला सम्बन्ध नाता ।
agnation पितृपक्ष के विचार से स्थिर होनेवाला सम्बन्ध ।
ongnation रक्त के फलस्वरूप स्थिर होनेवाला सम्बन्ध रिश्ता ।
nation मातृपक्ष के विचार से स्थिर होनेवाला
k
k *see* Tal

**Knowledge** *see* **Information.**

**Laborious** *see* **Hard.**

**Labour** *see* **Work.**

**Lack, Want.**

lack रहित होना।

want अभावग्रस्त होना।

**Laconic** *see* **Concise.**

**Lady** *see* **Woman.**

**Lady-like** *see* **Female**

**Languor** *see* **Lethargy**

**Lampoon** *see* **Caricature.**

**Lanky** *see* **Lean.**

**Large Big Great.**

large आयाम या परिमाण के विचार से अधिक बड़ा।

big राशि महत्त्व या विस्तार के विचार से अधिक बड़ा।

great आकार प्रकार या विस्तार में भव्य और विस्मयकारक बड़ महान्।

**Lassitude** *see* **Lethargy**

**Last. Final. Terminal.**

last क्रम के विचार से सबसे अन्त में होनेवाला आखिरी अन्तिम।

final अन्तिम उद्देश्य से सम्बद्ध और मुख्यतः निर्णायक रूप में होनेवाला अन्तिम आखिरी।

terminal सब अवधि व्याप्ति के अन्त का सूचक सीमिक आवधिक।

**Late** *see* **(i) Dead, (ii) Tardy**

**Latent. Dormant. Hidden. Potential.**

latent जो अस्तित्व में तो हो पर अभी तक छिपा हुआ या अप्रकाशित हो अन्तर्हित प्रच्छन्न।

dormant अक्रियाशीलता के परिणामस्वरूप जो सोया हुआ-सा प्रतीत हो प्रसुप्त।

hidden जो प्रकाश-रूप में न आया हो छिपा हुआ गुप्त।

potential जो अभी अविकसित हो और इसीलिए प्रकट न हो अविक

**Laud** *see* **Praise**

**Laugh. Chuckle. Giggle Guffaw Snicker Titt**

laugh प्रसन्नता या आमोद के समय मुँह से ध्वनियाँ निकाल
निश्वास छोड़ना हँसना।

chuckle धीरे धीरे हँसना मुर्गियों की तरह किट किट करना

giggle खी-खी करना घबराहट में हँसना।

guffaw खूब ज़ोर से हँसना ठहाका लगाना।

snicker दूसरे की कमज़ोरी या कष्टों पर हँसना घोड़ों की
हिनहिनाना।

titter मुँह ढक या बन्द करके हँसना।

**Laughable** *see* **Funny**

**Lavish** *see* **Profuse**

**Law Canon. Ordinance Regulation. Statute**

law कानून विधिवत सत्ता द्वारा बनाया या लागू किया हुआ।

canon धर्म-विधि।

ordinance राज्य के सर्वोच्च शासक द्वारा बनाई हुई विशेष विधि
अध्यादेश।

regulation किसी संघ या संस्था द्वारा बनाया हुआ नियम विनियम।

statute संसद या विधान सभा द्वारा पास किया हुआ कानून विधि।

**Lawful** *see* **Legal.**

**Lax** *see* **Remiss.**

**Leading** *see* **Chief.**

**League** *see* **Alliance.**

**Lean. Gaunt. Lanky Scrawny Skinny**

lean पतला-दुबला विशेषतः स्वस्थ।

gaunt हड्डियों का ढाँचा मात्र।

lanky पतला-दुबला और लम्बा लम्बू।

scrawny दुबला पतला विशेषतः अनाकर्षक और कमज़ोर।

skinny दुबला-पतला और मांसहीन मरियल।

**Lean** *see* **Thin.**

**Leaning** *see* **Inclination.**

**Learning** *see* **Infor**

**Lease** *see*

**Leave** *see* Go.

**Lecture** *see* Speech.

**Legal. Lawful. Legitimate. Licit**

legal क़ानून-सम्बन्धी या क़ानून के रूप में होने वाला क़ानूनी, विधिक।

lawful जो क़ानून या विधि के विपरीत न हो वैध।

legitimate क़ानून ठीक विधिसम्मत।

licit विधि के अनुरूप वैधानिक।

**Legitimate** *see* Legal.

**Lenity** *see* Mercy

**Lessen** *see* Decrease.

**Let. Allow Permit.**

let (मजबूरन या असावधानी के कारण) होने या करने देना।

allow (बन्धन नियम ढीलते हुए) अनुमति देना।

permit : औपचारिक तथा आधिकारिक रूप से स्वीकृति देना।

**Lethargy Languor Lassitude. Stupor Torpor**

lethargy अतिभोजन बीमारी आदि के कारण होनेवाली सुस्ती शिथिलता।

languor निठल्लेपन आदि के कारण होनेवाली सुस्ती आलस्य।

lassitude कष्ट दुःख या अधिक काम करने से होनेवाली शिथिलता अवसाद।

stupor विस्मय के कारण होनेवाली असहाय अवस्था जाड्य जड़ता।

torpor क्षणिक जड़ता अवसन्नता।

**Level. Even. Flat. Plane Smooth.**

level जिसका तल क्षितिज के समानान्तर हो सम।

even जो ज़्यादा ऊबड़-खाबड़ न हो चिपटा।

plane जिसका हर बिन्दु एक सीध में हो चौरस।

smooth जो खुरदरा न हो चिकना।

**Liberate** *see* Free.

**Liberty** *see* Freedom

**License** *see* Authorize

**Licit** *see* Legal.

**Lie. Equivocate. Fabricate. Fib. Prevaricate.**

lie (जान-बूझकर) झूठ बोलना ।

equivocate किसी को बहकाने या धोखा देने के उद्देश्य से गोल-मोल बात करना ।

fabricate दूसरे को भरमाने के लिए मनगढ़न्त बातें करना ।

fib गप्प हाँकना ।

prevaricate असलियत को छिपाने के लिए बात को तोड़ना-मरोड़ना ।

**Lift. Boost. Elevate. Hoist. Raise. Rear**

lift ऊँचा करना ऊँचाई पर लाना ।

boost धक्का देकर ऊपर उठाना ।

elevate उत्तेजित करना विशेषत नीचे से ऊपर उठाना ।

hoist किसी साधन से कोई भारी चीज ऊपर उठाना ।

raise एक सिरे के बल ऊँचा विशेषत सीधा खड़ा करना ।

rear ऊँचा उठाना (साहित्यिक अर्थ में) ।

**Lift** *see* **Steal.**

**Likeness. Analogy Resemblance. Similarity**

likeness सादृश्य साम्य· विशेषत आकार-प्रकार प्रकृति या गुणों के विचार से ।

analogy दो भिन्न-भिन्न चीजों में होनेवाले गुण परिस्थिति आदि की समानता एकरूपता ।

resemblance अनुहार· विशेषत· रूप रंग तथा आकार प्रकार में होने वाली समानता ।

similarity समानता विशेषत· आंशिक तद्रूपता ।

**Linger** *see* **Stay**

**Link** *see* **Join.**

**Liquid. Fluid.**

liquid द्रव-पदार्थ विशेषत जो पात्र के अनुरूप अपना रूप बना लें ।

fluid तरल पदार्थ विशेषत· जो गतिमान हों ।

**Little** *see* **Small.**

**Lively** *see* **Living**

**Living Alive. Animate. Lively Animated.**

living जिसमें जीवन हो जीवित ।

lively & alive जिसमें पूर्ण जीवनी शक्ति हो। सजीव।
animate चेतन विशेषतः पशु से भिन्न।
animated जिसमें जीवनी शक्ति लाई गई हो।

**Loath** *see* **Reluctant.**
**Lofty** *see* **High.**
**Lone** *see* **Alone**
**Loney** *see* **Alone**
**Lonesome** *see* **Alone.**

**Look. Gape. Gaze Peek. Peep. Peer Stare**

look देखना दृष्टिपात करना।
gape मुँह बाकर विस्मयपूर्वक देखना।
gaze एकटक देखना टकटकी लगाना।
peek/peep झाँकना विशेषतः चोरी छिपे देखना।
peer ताकना विशेषतः गौर से देखना।
stare घूरना विशेषतः आँख फाड़कर देखना।

**Look** *see* **Appearance.**
**Loquacious** *see* **Talkative.**
**Lot** *see* **Fate.**

**Love. Affection. Amour Attachment. Infatuation.**

love अनुराग वासना या आवेगपूर्ण अनुभूति या गहरी चाह प्रेम, मुहब्बत।
affection मर्यादित प्रेम अनुराग।
amour गुप्त विशेषतः अवैध प्रेम-सम्बन्ध।
attachment हेल-मेल साथ-साथ के कारण होनेवाला स्थायी तथा दृढ़ अनुराग मोह।
infatuation अयुक्तिशील तथा मूर्खतापूर्ण प्रेम आसक्ति।

**Low** *see* **Base.**
**Loyal** *see* **Faithful**
**Loyalty** *see* **Allegiance**

**Lucky Fortunate. Providential.**

lucky शुभ विशेषतः अप्रत्याशित रूप से तथा संयोगवशात् होनेवाला।
fortunate शुभ विशेषतः महत्त्वपूर्ण विषय से सम्बन्ध रखनेवाला।

providential शुभ विशेषतः दैवकृत।

**Ludicrous** *see* **Absurd.**

**Luminous** *see* **Bright.**

**Lustrous** *see* **Bright.**

**Luxuriant** *see* **Bright.**

**Lying** *see* **Dishonest.**

**Magic. Sorcery Witchcraft. Wizardry**

magic हाथ की सफ़ाई का खेल जादू।

sorcery जन्तर-मन्तर टोना।

witchcraft डाकिनीवृत्ति।

wizardry भूतविद्या।

**Magnificent** *see* **Grand.**

**Main** *see* **Chief.**

**Majestic** *see* **Grand.**

**Make. Construct. Fabricate. Fashion. Form. Manufacture.**

make भौतिक या मानसिक रूप में कोई चीज़ निर्मित करना बनाना।

construct विभिन्न अवयवों को जोड़ते हुए निर्माण करना बनाना।

fabricate रेशों तन्तुओं आदि के द्वारा रचना तैयार करना।

fashion सुन्दर ढंग से तथा कल्पनापूर्ण रूप से बनाना।

form कोई निश्चित रेखा चित्र अथवा ढाँचा आदि बनाना।

manufacture मशीन द्वारा कच्चे माल से नई चीज़ों का उत्पादन करना।

**Maladroit** *see* **Awkward.**

**Malady** *see* **Disease**

**Male Mannish. Manly Masculine. Virile.**

male पुरुष जाति का नर।

mannish मर्दों का-सा (औरतों के लिए प्रयुक्त)।

manly मनुष्य जाति के उत्तम गुणों से सम्पन्न मनुष्योचित।

masculine पुरुषों की शक्ति से सम्पन्न पौरुष।

virile सशक्त और तगड़ा वीरवान्।

**Malevolence** *see* **Malice.**

**Malice. Grudge. Ill-will. Malevolence. Malignity. Rancour Spite.**

malice द्वेष, विशेषतः जिसमें दूसरों को दुःख देने में अथवा उन्हें दुःखी देखने में मज़ा आता हो।

grude ऐसा दुर्भाव जो कष्ट तथा आक्रोशजन्य हो; डाह।

ill-will दूसरे का बुरा चाहने की कामना; दुर्भाव।

malevolence विद्वेष जिसमें दूसरों का अपकार करने की नीयत हो।

malignity ऐसा दुर्भाव जो निर्मम और घातक सिद्ध हो सकता हो; बैर।

rancour ऐसा उग्र दुर्भाव जो दूसरे का अहित करने के लिए बेचैन बना देता हो; मत्सर।

spite ऐसा दुर्भाव जिसके फलस्वरूप छोटे-छोटे कार्यों में दूसरे को परेशान और क्रुद्ध किया जाए; वैमनस्य।

***Malign*** *see* **Sinister**

**Malignity** *see* **Malice.**

**Malleable** *see* **Pliable.**

**Manage** *see* **Conduct.**

**Mandate** *see* **Command.**

**Manifest** *see* **Evident.**

**Manifold** *see* **Many**

**Manly** *see* **Male.**

**Manner** *see* **(i) Bearing, (ii) Method.**

**Mannish** *see* **Male**

**Manoeuvre** *see* **Trick.**

**Manufacture** *see* **Make.**

**Many Innumerable Manifold. Multifarious. Numerous.**

many संख्या में अपेक्षाकृत अधिक; अनेक; नाना।

innumerable अगणित; असंख्य।

manifold अनेक प्रकार का; बहुमुखी।

multifarious तरह-तरह का; रंग-बिरंगा; विविध।

numerous भीड़ के रूप में होनेवाला; बहुसंख्यक।

**Mammoth** *see* **Enormous.**

**Margin** *see* **Border**

**Mark** *see* **Sign.**

**Marriage. Matrimony Wedding Wedlock.**

marriage वह अवसर या स्थिति जिसमें पुरुष और स्त्री पति-पत्नी का सम्बन्ध स्वीकार करते हैं विवाह।

matrimony धार्मिक संस्कार के रूप में होनेवाला विवाह पाणिग्रहण।

wedding विवाह विवाहन विवाहोत्सव।

wedlock ऐसा विवाह जो धर्म सम्बन्ध के आधार पर हो।

**Martial. Military Warlike.**

martial युद्ध या सेना के अनुशासन ठाठ-बाट आदि से सम्बद्ध सामरिक सैनिक।

military सैनिकों का या सैनिकों से सम्बन्ध रखनेवाला सैनिक।

warlike युद्ध के अनुरूप या युद्ध की आवश्यकता के अनुरूप जंगी।

**Masculine** *see* **Male.**

**Material. Corporeal. Physical. Sensible.**

material भूत या पदार्थ से बना हुआ भौतिक।

corporeal शरीर या शरीरधारियों से सम्बद्ध दैहिक शारीरिक।

physical (ऐसी चीज) जिसे इन्द्रियों द्वारा देखा जा सके या (ऐसी शक्ति) जिसे वैज्ञानिक प्रक्रिया से नापा जा सके भौतिक।

sensible जिसका ज्ञान इन्द्रियों से हो सके (फलतः बौद्धिक से भिन्न) इन्द्रियग्राह्य।

**Matrimony** *see* **Marriage.**

**Matter** *see* **Affair**

**Mature** *see* **Ripe.**

**Maul** *see* **Beat.**

**Maxim** *see* **Saying**

**May** *see* **Can.**

**Meager Scant. Scanty Spare. Sparse.**

meager कम पोषक सम्पन्नता आदि से रहित तुच्छ।

scant नहीं के बराबर अपर्याप्त।

scanty बहुत ही थोड़ा अल्प।

spare जो जरूरत से कुछ कम हो अल्प।

sparse जो विस्तृत क्षेत्र में कहीं कहीं यहाँ-वहाँ छिटका हो विरल।

**Mean** *see* **(i) Average, (ii) Base.**

**Meaning Import. Purport. Sense. Significance. Signification.**

meaning जिसे अभिव्यक्त किया जाए, अर्थ।

import जो कुछ कहा अथवा समझा गया हो अभिप्राय।

purpot सामान्य निष्कर्ष तात्पर्य।

sense किसी शब्द द्वारा प्रकट किये जाने वाले अर्थों में से कोई एक या हर एक भाव।

significance सूक्ष्म विवक्षा के रूप में होनेवाला अप्रकट किन्तु महत्त्वपूर्ण अर्थ-वैशिष्ट्य।

signification परम्परागत अर्थ स्वार्थ।

**Meddlesome** *see* **Curious.**

**Median** *see* **Average.**

**Mediate** *see* **(i) Interpose (ii) Ponder**

**Meditative** *see* **Pensive**

**Meek** *see* **Humble.**

**Melancholy** *see* **Sad.**

**Mellow** *see* **Ripe**

**Melt. Dissolve. Thaw**

melt ताप से ठोस पदार्थ का द्रव रूप प्राप्त करना पिघलना।

dissolve तरल पदार्थ में किसी चीज का मिलकर एकाकार होना घुलना।

thaw जमी हुई चीज का द्रवरूप धारण करना गलना।

**Menace** *see* **Threaten.**

**Mercy Clemency Lenity**

mercy कष्ट में पड़े हुए जीव के साथ की जाने वाली सहानुभूति या रियायत दया।

clemency दण्ड विधायी द्वारा अभियुक्त या अपराधी के प्रति बरती जानेवाली क्षमाशीलता नरमी करना।

lenity अपराधी के प्रति कठोरता न बरतकर किया जानेवाला कोमलतापूर्ण व्यवहार रियायत।

**Merge** *see* Mix.

**Merit** *see* Quality

**Merriment** *see* Mirth.

**Method. Fashion. Manner Mode. System. Way**

method कोई काम करने का नियमित व्यवस्थित तथा युक्तियुक्त ढंग पद्धति ।

fashion काम करने का कोई अपना निजी ढंग रीति ।

mode काम करने का परम्परा से चला आता हुआ ढंग रूढ़ि ।

system उन्नत किन्तु अपेक्षाकृत जटिल पद्धति प्रणाली ।

way काम करने का कोई (नया या पुराना अथवा अच्छा या बुरा) तरीका ढंग ।

**Methodical** *see* Orderly

**Meticulous** *see* Careful.

**Middle. Centre.**

middle समय स्थान आदि के विचार से बीच का हिस्सा मध्य ।

centre स्थान के विचार से बीच का हिस्सा केन्द्र ।

**Midget** *see* Dwarf.

**Might** *see* Strength.

**Migrate. Emigrate. Immigrate**

migrate स्थायी या अस्थायी रूप से एक देश या प्रदेश छोड़कर दूसरी जगह जाना (व्यक्तियों पशु-पक्षियों आदि के सम्बन्ध में प्रयुक्त) ।

emigrate ( व्यक्तियों का ) देश छोड़कर दूसरे देश में बसने के लिए जाना ।

immigrate बसने के उद्देश्य से नये देश में पहुँचना ।

**Mild** *see* Soft.

**Militant** *see* Aggressive

**Military** *see* Martial.

**Mingle** *see* Mix.

**Minute** *see* Small.

**Mirage** *see* Delusion.

**Mirth. Glee Hilarity Jollity Merriment.**

mirth हँसी द्वारा व्यक्त होनेवाली प्रसन्नता आनन्द आदि प्रस्ता-

हँसी-खुशी ।

glee अपनी विजय या विरोधी की पराजय पर होनेवाली प्रसन्नता हर्ष ।

hilarity ऐसा हर्ष जिसमें लोग कोलाहल मचाने लगें प्रहर्ष ।

jollity चुहल ठट्ठा रास रंग आदि से होनेवाला आनन्द आह्लाद ।

merriment रंगरलियों से होनेवाला आनन्द ।

**Miscarriage** *see* **Abortion.**

**Misfortune** *see* **Affliction.**

**Mishap** *see* **Accident.**

**Mislead** *see* **Deceive**

**Mistake** *see* **Error**

**Misuse** *see* **Abuse.**

**Mix. Blend. Fuse Merge. Mingle.**

mix दो या अधिक चीज़ों का मिला मिश्रण बनाना मिश्रित करना मिलाना ।

blend विभिन्न जातियों की चीज़ों के योग से मिश्रित गुणोंवाली नई चीज़ बनाना ।

fuse इस प्रकार मिलाना कि मिलनेवाली चीज़ें फिर अलग-अलग न हो सकें ।

merge इस प्रकार मिलाना कि एक चीज़ अपनी स्वतन्त्र सत्ता खोकर दूसरी में अन्तर्युक्त हो जाय विलय करना ।

mingle : इस प्रकार मिलाना कि विभिन्न अवयवों या घटकों की सत्ता अलग-अलग दिखाई पड़े ।

**Moan** *see* **Cry**

**Mob** *see* **Crowd.**

**Mockery** *see* **Ridicule.**

**Mode** *see* **Method.**

**Model. Example. Pattern.**

model मापदण्ड गुणोंवाली ऐसी चीज़ जिसका अनुसरण-अनुकरण किया जाए, प्रतिमान मॉडल ।

example उच्चकोटि का या श्रेष्ठ गुणोंवाला ऐसा कार्य बात या पदार्थ जिसका अनुसरण-अनुकरण उपयोगी या शुभ समझा जाता हो आदर्श ।

pattern ऐसा प्रतिमान, रेखाचित्र या नक्शा जिसका अनुसरण ठीक ठीक किया जाना चाहिए; नमूना।

**Moderate. Temperate.**

moderate जो उदार या उदारतापूर्ण हो; मृदु।

temperate जो आत्म-संयमी और धीर हो; सम।

**Modern** *see* **New**

**Modest** *see* **(i) Chaste. (ii) Humble, (iii) Shy**

**Modify** *see* **Change.**

**Moist** *see* **Wet.**

**Molder** *see* **Decay**

**Momentary** *see* **Transient.**

**Monastery** *see* **Cloister**

**Monetary** *see* **Financial.**

**Monstrous** *see* **Outrageous.**

**Mood. Humour. Temper**

mood अस्थायी और तात्कालिक मनःस्थिति; भावदशा।

humour ऐसी मनःस्थिति जो चंचल और सनक-भरी हो; मिजाज।

temper आवेशपूर्ण मनःस्थिति।

**Moral. Ethical. Righteous. Virtuous**

moral अच्छे या शुभ आचरणवाला; सदाचारी।

ethical नीतिशास्त्र के अनुरूप होनेवाला; नैतिक।

righteous जिस पर चारित्रिक दृष्टि से दोषारोप न किया जा सके; औचित्यपूर्ण।

virtuous सुन्दर तथा प्रशंसनीय चरित्रवाला; सद्गुणी।

**Morose** *see* **Sullen.**

**Mortified** *see* **Ashamed.**

**Motive** *see* **Cause.**

**Motto** *see* **Saying**

**Move. Remove. Shift. Transfer**

move एक स्थान से उठाकर दूसरे स्थान पर ले जाना; हटाना।

remove मूल या प्रारम्भिक स्थान से हटा देना।

shift जगह बदलना।

transfer : स्थानान्तरण या हस्तान्तरण करना अन्तरण करना ।

**Move** *see* **Affect.**

**Moving Effecting Pathetic. Poignant. Touching**

moving दुःख भरा और करुणापूर्ण हृदयस्पर्शी ।

offecting जिससे मन का बाँध टूट जाए और आँसू निकल आएं; मर्म-भेदी ।

pathetic करुणाजनक और शोचनीय ।

poignant अत्यन्त करुणापूर्ण और पीड़ाकारक हृदयविदारक ।

touching मन में दया भाव उत्पन्न करनेवाला छूता हुआ ।

**Muddle** *see* **Confusion.**

**Multifarious** *see* **Many**

**Multiply** *see* **Increase.**

**Multitude** *see* **Crowd.**

**Murder** *see* **Kill.**

**Murky** *see* **Dark.**

**Muse** *see* **Ponder**

**Mutiny** *see* **Rebellion.**

**Mutual. Common. Reciprocal.**

mutual परस्पर विचार भावना से या अदला-बदली के रूप में होने वाला पारस्परिक ।

common जिसमें सबका भाग हो सामान्य ।

reciprocal ऐसा व्यवहार जो दोनों पक्षों द्वारा निभाया जाता हो दो-तरफा ।

**Naive. Artless Ingenuous Unsophisticated.**

naive सादगी सीधेपन और सांसारिक अव्यावहारिकता का परिणामक-भोला भाला ।

artless जिसमें छल-बल या बनावट न हो अकृत्रिम ।

ingenuous : जिसमें बच्चों की सी अबोधता हो अबोध ।

unsophisticated सीधा-सादा और अनुभवहीन ।

**Nab** *see* **Catch.**

**Naked** *see* **Bare.**

**Narrate** *see* **Tell.**

**Narrative** *see* **Story**

**Native. Aboriginal. Endemic. Indigenous**

native (व्यक्ति या वस्तु) जो किसी विशिष्ट प्रदेश में उत्पन्न होती रहनेवाली हो देशीय।

aboriginal आरम्भिक युग से किसी स्थान में होने या रहनेवाला मूल आदिम।

endemic (बीमारियाँ पौधे आदि) जो किसी स्थान विशेष को घर बनाये हुए हों स्थानीय।

indigenous (जातियों और पदार्थों के सम्बन्ध में) देशीय।

**Natural** *see* **Normal.**

**Naughty** *see* **Bad.**

**Neat. Tidy Trim.**

neat स्वच्छ और व्यवस्थित।

tidy स्वच्छ और सुसज्जित।

trim स्वच्छ और बनाव-शृङ्गार किया हुआ बना-ठना।

**Necessary** *see* **Essential.**

**Necessity** *see* **Need.**

**Nock** *see* **Caress**

**Need. Exigency Necessity Requirement. Requisite.**

need ऐसी चीज जिसकी पूर्ति अनिवार्य या वांछनीय हो अपेक्षा।

exigency संकटकालिक आवश्यकता अत्यावश्यकता।

necessity ऐसी चीज या बात जिसके बिना काम न चल सकता हो आवश्यकता।

requirement शर्त आदि के रूप में होनेवाली आवश्यकता अपेक्षा।

requisite ऐसी चीज की आवश्यकता जो उद्देश्य विशेष की सिद्धि के लिए सहायक हो।

**Nefarions** *see* **Vicious.**

**Neglect. Disregard. Ignore Omit. Overlook. Slight.**

neglect जान बूझकर या असावधानी के कारण कोई प्रत्याशित या निर्दिष्ट काम न करना उपेक्षा करना।

disregard लापरवाही करना अनादर करना।

ignore जान-बूझकर या इरादतन उपेक्षा करना अवहेलना करना।

omit अपनी धुन में खोये रहने या दृष्टि-दोष के कारण उपेक्षा करना।

overlook देखी-अनदेखी करना।

slight तुच्छ समझकर उपेक्षा करना तिरस्कार करना।

**Neglectful** *see* **Remiss**

**Negligent** *see* **Remiss**

**Neighbouring** *see* **Adjacent.**

**New Fresh. Modern. Novel. Original.**

new जो पहले कभी अस्तित्व अधिकार या चलन में न आया हो नया नवीन।

fresh जिसका मूल रूप रंग गुण-सहित प्रयोग या समय के कारण नष्ट न हुई हो अर्थात् जो बासी न हो ताजा।

modern वर्तमान काल से सम्बन्धित तथा अद्यतन आधुनिक।

novel जो नया होने के साथ साथ अनोखा भी हो अभिनव।

original जो नया होने के साथ-साथ अपनी तरह का पहला हो नूतन।

***Nice*** *see* ***Dainty***

**Nimble** *see* **Agile**

**Noise. Clamour Din. Hubbub. Racket. Uproar**

noise अप्रिय तथा ऊँची ध्वनियाँ शोर।

clamour असंयमतापूर्ण वातावरण का सूचक शोर; हंगामा।

din कर्णकटु और दुस्सह शोर; चीत्कार।

hubbub बहुत सी आवाजों का मिश्रित रूप शोरगुल।

racket क्षोभकारी ऊँची ध्वनियाँ हुल्लड़।

uproar चीख-पुकार भरा शोर होहल्ला।

**Noise** *see* **Sound.**

***Noiseless*** *see* **Still.**

**Nonchalant** *see* **Cool.**

**Norm** *see* **Average.**

**Normal. Average. Natural. Regular Typical. Usual.**

normal सामान्य या मान्य स्तर का सामान्य प्रसम।

average औसत दर्जे का।

natural सामान्य स्वभाव या पैदाइशी क्षमताओं के अनुरूप होनेवाला; स्वाभाविक।

